प्रतीत होता है कि इन्होंने प्रथम अपने देशमें कलाकौशल्यकी वृद्धि की और अपना आर्थिक बल बढ़ाया है। जब कि हमारी ब्रिटिश सरकारने हम लोगोंको अनेक प्रकारके रेल, तार, स्टीमर, आदि के द्वारा एक देशसे दूसरे देशोंको जाने आने माल भेजने और मंगानेका इतना सुभीता कर दिया है, और हम लोग इतनेपर निरुद्यमी आलसी बने रहें, और कमाकर न खायें तो हमारे ही भाग्यका दोष है या हमारा ही दोष है। इस विषयमें हम्हें विदेशोंसे उद्योगादि विषयों होड़ा होड़ी (कि देखें कौन कितना अच्छा, उपयोगी, सुन्दर और सस्ता माल बनाता है) करना चाहिये, न कि उनसे द्वेष कर कोसना चाहिये, किसीको कोसनेसे हमारा कोष नहीं भरेगा, किन्तु उद्योग करनेसेही भरेगा।

टेकचंद–भाई, बहुत कंपनी खुली परंतु चली तो कोईभी नहीं, प्रायः सभी दिवाला साफ कर बैठीं, सो ठीक है जब कि लोग विदेशी वस्तुएंही पसंद करते हैं, तब देशी कंपनीयां कैसे चल सकी हैं ?

जयचंद-नहीं, यह बात मिथ्या है, लोगोंको आवश्यकताओं पूर्तिसे प्रयोजन है से तो येन केन प्रकारेण अपनी इच्छित वस्तुएं चाहते हैं चाहे वे स्वदेशी हों चाहे विदेशी, पर हों उपयोगी सुन्दर और और सस्ती, उनपर यह मिथ्यारोप करना अनुचित है कि " वे विदेशी वस्तुओंपर मोहित हैं " हां यह बात अवश्य है कि उन्हें अभी स्वदेशी वस्तुवोंका पक्ष नहीं है, वे अपने आपको इतना सहनशील व धीर बना सके हैं कि स्वदेशी पदार्थ चाहे कीमती हो, विशेष उपयोगी न हों, सुन्दर भी न हो तोभी वे उन्हेंही खरीदें इत्यादि। रही कंपनीयोंके दिवालेकी बात सो यों है कि वे कंपनियें जिनका दिवाला निकल जाता है सच्चे ढंगपर काम नहीं चलातीं, आरंभमें तो अच्छा माल तैयार करती हैं या सचाई दिखाती हैं, और ज्योंही कार्य चल पड़ता है, त्योंही वे धोखेकी टट्टी लगाकर सच्चे मालके बदले नकली झूठा माल चलाने लगते हैं यह अतिशय लोभही उनके नाशका कारण होता है, बस लोगोंका विश्वास उठ जाता है और फिर कंपनियां दिवाला साफ करती हैं, चौबे छब्बे होने जाते हैं पर दुबेही रह जाते हैं, जिस समयसे स्वदेशीका आन्दोलन हुवा उसी समयसे लोगोंने खूबही ओटमें चोटें उड़ाईं, मेनचेष्टरके बने मालपर अपनी छाप लगाकर स्वदेशी कहकर दूने चौगुने किये, स्वदेशी चीनीकी मिठाई कहकर मोरसकी बनी मिठाई स्वदेशीके भावमें बेची और बहुत धूर्त अब भी ऐसा करते हैं। फल यह हुवा कि अब लोग अपनी प्रतिज्ञाको तोड़कर खुले मैदान विदेशी वस्तुओंका भोग उपभोग करने लगे, अब कहिये दोष किसका है ?

टेकचंद–यह बात तो ठीक है। एक बार मैं भी एक हलवाई [ कंदोई ] के यहां गया और स्वदेशी चीनीकी मिठाई दो आना पावके भावसे लेकर चला, थोड़ीही दूर चलकर अपने एक मित्रसे बातें करने लगा, कि इतनेहीमें देखता क्या हूं कि वही ≈) पावकी मिठाई उसी थालमेंसे ‑।) सवा आना पावमेंही मोरसकी कहकर वही हलवाई बेच रहा है, बस मुझे घृणा हुई और वह मिठाई एक भिखारीको देकर चला आया। पर यह तो बतावो कि इस समय हम्हें किस प्रकार देशमें कलाकौशल्य बढ़ाना चाहिये नाकि देशका दरिद्र दूर हो और धर्मरुचि भी बढ़े ?

जयचंद–भाई, हम लोगोंको उद्योगशालाएं ( हुन्नरशालाएं ) खोलना चाहिये, जिनमें प्रत्येक बालकको किसी न किसी हस्तकला आदिकी शिक्षा आवश्यकीय रक्खी जाय। बॉर्डिंग हाउस (छात्रालयों) में भी आधा घंटा कमसे कम किसी भी कलाकौशल्यके काम सिखानेमें लगाना आवश्यक है, जैसे धर्मशिक्षा बोर्डिंगके समस्त छात्रगणोंको लेना नित्यावश्यकीय है वैसे एक विषय यह भी रहे, इससे व्यायाम, मनोरंजन, और उद्योगिक शिक्षा ये तीनों कार्य साथ होंगे, सीना, बुन्ना, लकड़ीका काम करना, चित्रकारी करना, ये तो बिलकुल मामूली बातें हैं, परंतु इनके सिवाय भी अनेक प्रकारके उद्योग ऐसे हैं, जिनमें अल्प पूंजीसे मनुष्य बहुत कुछ कमा सक्ता है। देखिये जापान कैसे छोटी छोटी चीजोंसे धन कमा रहा है, हर्ष हैं कि मालवा दिगम्बर जैन प्रांतिक सभाने अपने वड़नगरवाले जल्सेपर इसका भी एक प्रस्ताव रक्खा था, जिसका कार्य कुछ अंशोंमें श्रीमान दानवीर सेठ हुक्मचंदजी इंदौरकी चालू संस्थावोंमें आरंभ हो हुवा है, सीना, मोजे आदि बुन्ना, यह काम तो उन्होंने चलाना स्वीकार भी कर लिया है और इस विषयमें अनुमान १००) मासिक खर्चकी भी स्वीकारता कर दी है।

टेकचंद–वाह ! धन्य है यदि हमारे जातिके गण्यमान्य सेठ इसी प्रकार ध्यान देने लगें तब तो बहुत शीघ्र लाभ हो।

जयचंद–हम लोगोंका कर्तव्य है कि स्वयम् कुछ उद्योग करते रहें और इसी प्रकार लोगोंको सुझाते समझाते रहें तो अवश्यही कभी सफलता होगी।

प्रकाश–दद्दा, चलो नींद आती है।

जयचंद–अच्छा बेटा चलो, अच्छा जुहारु भैया टेकचंदजी।

टेकचंद–जुहारु भैया जुहारु।

कहकर दोनों मित्र अपने अपने घर गये, मैं भी जाता हूं। जुहारु।

जाति सेवक–

मा. दीपचन्द परवार–नरसिंहपुर.(C.P.)






(१)

यदि तुम दूसरोंकी सेवा करनेकी इच्छा रखते हो, जिसमें उन लोगों की भलाई है और तुम्हारी कुछ हानि नहीं है, तो तुम्हें निम्न लिखित तीन नियमोंपर अवश्य ध्यान रखना चाहिये—

(क) विश्वसेवा करना ही तुम अपने मनका सर्वोत्तम आनन्द जानो।

(ख) अपनेको तुम उस महती बली-यसी शक्तिसे प्रेरित होता हुआ समझो जो तुम्हें विश्वसेवा करनेको प्रेरित करती है।

(ग) तुम दूसरोंमें भी उसी दैवी प्रकृति का विकाश अनुभव करो जो स्वयं तुममें भी है।

(२)

स्मरण रखो कि जो कुछ तुम दूसरे के विषयमें कहते या सोचते हो, सम्भव है कि पहलेहीसे दूसरा भी तुम्हारे विषयमें उसी प्रकारकी बात कह या सोच चुका हो॥

(३)

यदि तुम्हें कोई कष्ट दे तो जानलो कि कष्ट देनेवाला पीड़ित प्राणीसे कहीं अधिकतर दुःख उठाता है।

(४)

अपने प्रेमकी शक्तिद्वारा अपनी तथा दूसरेकी मानसिक स्थिरता विचलित न करो। तुम्हारी सेवा दिन दूनी रात चौगुनी बढ़नी चाहिए न कि घटनी।

(५)

सेवा करनेमें दूसरेकी अधिक शक्ति देखकर जीमें कुढ़ो मत बल्कि प्रसन्न हो कि ऐसा भी पुरुष विद्यमान है जो उन लोगों की सहायता कर सकता है जिन्हें तुम्हारी परिमित शक्ति सहायता नहीं पहुँचा सकती।

(६)

जब कुछ दान करो तो इस आशा से नहीं कि पानेवाला ही उसे लेकर सुखी हो। तुम्हें उस समय अधिक आनन्द अनुभव करना चाहिये। जब तुम यह देखो कि तुम्हारे दान देनेसे दानपात्र ही नहीं बल्कि दूसरे भी आनन्दित हो सके हैं।

(७)

जब तुम दूसरेकी सहायता करने लगो तो ठीक उसी आदर्शपर अपनेको बनावो जिससे तुमने सेवा करनेकी शक्ति पाई है। इससे तुम अपने आदर्श तक पहुँच सकोगे और सहायता भी खूब अच्छी तरहसे पहुँचा सकोगे।

(८)

देखो—सेवाकी रीति सीखो। विश्वकी सेवा करनेहीसे चन्द्रमाका मुख उज्ज्वल है—गंगाका शीतल सलिल है—मेघका खजाना अपट है।

(९)

यदि सच्चा सेवी बनना चाहो तो निष्काम सेवा करो अर्थात् अपनी की हुई सेवाके बदलेकी आशा न रखो। धन्य पुरुष

के कृतज्ञतासूचक वचन सुनने की कामना न करो। समझो—जिस प्राणी की तुम सेवा करते हो—उसके शरीरकी नहीं वल्कि उसकी अन्तरात्मा की सेवा करते हो। यद्यपि सेव्य पुरुषके होंठ भी नहीं हिलते तथापि वह शुद्धान्तरात्मा अपनी कृतज्ञता गुप्त रीतिसे तुमपर जता रही है।

(१०)

जिसे तुम प्यार करो—उसके प्यार की इच्छा न रखो। यदि तुम्हारा प्रेम सच्चा होगा तो आज ही या कल उसके अन्तःकरणमें ध्रुवमेव प्रवेश कर जायगा और उसका प्रेम झट तुम्हारे प्रेमके गलेका हार बन जायगा। अगर तुम्हारा प्रेम चन्दरोज़ा हो तो भला होगा कि यह रहस्य तुम उसपर कभी प्रगट न करो जिसमें तुम्हारे श्लाघ्य प्रेमके टूटजानेसे किसी दिन उसे मर्मवेदना अनुभव न करना पड़े।

(११)

स्मरण रखो—चेतलो—जो अपनेको संयत नहीं रखता, व कभी विश्वसेवा नहीं कर सकता। सेवा किये मेवा मिलता है अतएव माना गया है कि सेवा भवसागरकी नौकाका +खेवा है—वैकुण्ठके बटोहियोंका कलेवा है।

(१२)

सच्ची सेवा वही है जो भार (बोझे) को हलका कर दे—यह नहीं कि उसे एकदम हटा ही दे।

(१३)

तुम तभी औरोंकी पूरी सहायता कर सकोगे, जब तुम उन्हें अपनेर आदर्शपर गठित हुआ समझकर स्वीकार करोगे।

(१४)

मनुष्यमें जो उत्तम गुण है उसीसे वह दूसरेकी सेवा सहायता करनेमें समर्थ है। सेवाकी उतनीही भाँतियाँ संसारमें हैं जितने साहाय्यापेक्षी मनुष्य हैं।

(१५)

सुरभित सुन्दर सुमनोंका सौरभ लेकर सर्व साधारणको प्राणामोद पहुंचानेवाली हवाको—ग्रीष्मातपक्रान्त तृषार्त्त पथिकको सुखाश्रय देनेवाले शीतलजलान्वित कूपको गोदीमें लिये हुए सघनविशाल वटवृक्षदेवको—इन दोनों सेवापथके पान्थोंको—आदर्श बनाकर चलो।

(१६)

विचारो—दिनका एकर मुहूर्त सत्सेवाके लिये है कारण यद्यपि प्रतिक्षण दयापूर्ण कार्य्य करनेका अवसर नहीं प्राप्त हो सकता है तथापि दयार्द्रभाव बनाये रखनेका शुभ अवसर हरघड़ी सामने रहता है।

(१७)

मनुष्य जितनाही अपने [सुखके] विषयमें कम विचार करेगा उतनाही वह अपनी उन्नतिका सहायक हो सकेगा। सेवाका छोटा से छोटा कार्य्यभी—सेवीके समक्ष—विश्वसेवक भावकी उत्तरोत्तर वृद्धिके रूपमें दिखाई देता है।

(१८)

यदि कोई मनुष्य तुम्हारी सेवा उस रूपमें अङ्गिकार नहीं करता है जिस रूपमें तुम देना चाहते हो तो कोई दूसरी [नई रीति] राह निकालो। तुम्हारी मनोकामना

+खेवा-भाड़ा, नावका किराया।

तो यही रहनी चाहिये किसी प्रकार सेव्य पात्रकी उचित सेवा बन पड़े। उसके प्रति तुम्हें यह कदापि प्रगट न करना होगा कि किस प्रकार तेरे द्वारा उसकी योग्य सेवा की जायगी।

( १९ )

किसीकी सेवा करनेमें लज्जित मत हो। चाहे वह तुम्हारा परिचित हो वा अपरीचित। उसकी आवश्यकता [चाह–दरकार] तुम्हें उस का भाई बना देती है किन्तु तुम्हारी लज्जा एक प्रकारका मोहमय गर्व है जो उसकी आवश्यकता पड़नेपर एक सहायकसे उसे वंचित कर डालती है।

[ २० ]

अपने मनमें कभी ऐसी भावना न आने दो कि तुमने आज औरोंकी कुछ सहायता की है बल्कि यही सोचते रहो कि तुम और अधिक सहायता किसीको पहुंचा सकते हो या नहीं। सायही साथ यह भी ध्यान रखो कि इस प्रतारणामूलक संसारके कितने प्राणियोंका कष्ट निवारण करनेमें तुमने सहायता पहुंचाई है अर्थात् तुम्हारी सेवा द्वारा कितने दुःखी जीव सुख प्राप्त कर सकते है।

( २१ )

जो लोग सद्गुरुके सच्चे शिष्य हैं वे ही लोग [समाजके] नेता हो सकते हैं क्योंकि जो आज्ञा–पालन करना नहीं जानता वह कदापि दूसरेको अपनी आज्ञाका वशवर्ती नहीं बना सकता।

( २२ )

यदि किसी मनुष्यको तुम अपनी भलाइ माननेको बाध्य करना चाहते हो तो पूर्ण ही से तुम स्वयं उसके सदुपदेशोंके अनुसार चलने लग जाओ।

[ २३ ]

निष्कलङ्क एवं अनवद्य कार्य्य तुम तभी सम्पादन कर सकते हो जब तुम अपनी प्रशंसा या कीर्तिका विचाराङ्कुर अपने मानसक्षेत्रसे एकदम ध्वंस कर दोगे। संसारमें अमर होना चाहो तो विना किसी लागलपेट वा स्वार्थके अपनी सेवा व्यय करते जाओ। यदि सज्जनोंद्वारा अपने अच्छे कार्य्य और विचारों के बदलेमें तुम अपनी प्रशंसा चाहते हो तो दूसरोंके अच्छे कार्य्य और विचारोंपर अपनी हार्दिक हर्ष और प्रशंसावादिनी सम्मति प्रकट किया करो। अपनी भलाई चाहते हो तो दूसरोंकी भलाई करनेका दृढ़ व्रत धारण कर लो।

( शेष फिर। )

कुमार देवेन्द्रप्रसाद जैन–आरा

---

## जैन माताकी पुकार।

### गज़ल।

होते होते ऐ मेरे वीरो! ज़माना हो गया।
जीतेजीके वास्ते आंसू बहाना हो गया॥
हिम्मत करो, बांधो कमर, चेतो जरा आगे बढ़ो।
पीछे हटते किसलिए, क्यों तुम दवाना हो गया॥
क्यों नहीं करते हो जा करके मेरी फरियाद तुम।
वेगुना लख्ते जिगरको, कैदखाना हो गया॥
ऐसे जिने पै तुम्हें धिक्कार! हे पुत्रो! मेरे।
एक भाईको तुम्हें मुश्किल छुड़ाना हो गया॥
जार्ज पंचम राजमें, जब शेर बकरी संग रहें।
किसलिए अन्यायका, जैपुर ठिकाना हो गया॥
श्री मार्चोनिहो लार्ड हार्डिजसे मेरी है इल्तिजा।
कैद करने पुत्रके क्या क्या बहाना हो गया॥
ताकि पन्नाकी कदूरत साफ हो जावे समां।
रोते रोते हाय! मेरा दिल दिवाना हो गया॥

पन्नालाल जैन–अलवर।

# જૈન મહિલાનું શુભ ભવિષ્ય કેમ થાય?

(લેખક=શ્રીમતી લલિતાબાઇ, શ્રાવિકાશ્રમ-મુંબઇ)

અરે મારી અજ્ઞાનના સડાથી ક્ષીણ થતી બ્હેનો તથા નિરાધાર બ્હેનોનો ઉદ્ધાર કરવામાં સમર્થ ભાઇઓ આજે મારા હૃદયમાં 'જૈન મહિલાનું શુભ ભવિષ્ય કેમ થાય' એ વિષે કંઇ થોડા વિચાર ઉદ્‌ભવ્યા છે તે આપની સમક્ષ રજુ કરૂં છું, એ ઉપર આપ પુરતું ધ્યાન આપીને ક્રિયામાં મુકવા જેવી વાતોને ક્રિયામાં મુકશો એવી આશા રાખું છું. અતીતકાળમાં કેવી કેવી દેવીઓ થઇ ગઇ કે તેમનાં ગુણોનું ચિંતવન કરતાં તે પ્રમાણે આપણે આચરણ કરવાને શીખીએ તો એક આદર્શ રૂપ બનીએ, એમાં કાંઇ પણ શક નથી. એક મેનાસુંદરીનોજ વિચાર કરો તો તેમના પિતાએ તેમને નાનપણમાં કેટલો અભ્યાસ કરાવ્યો હતો? એ બાઇનું નાનપણમાંજ લગ્ન કર્યું નહોતું, પણ ધાર્મિક, વ્યવહારિક, ગૃહવ્યવસ્થા વિગેરે કળામાં નિપુણ થયા બાદ લગ્નનો વિચાર કર્યો હતો. તેમના પિતાને કર્મોદયથી ગર્વ પ્રાપ્ત થયો અને એક દુર્ગંધી કોઢીયા સાથે લગ્ન કરવાનો નિશ્ચય કર્યો તે વેળાએ પણ આ કર્મના ફળને સારી રીતે જાણનાર તત્વના સ્વરૂપને ઓળખનાર ધીર, વીરબાળા મેનાસુંદરી દુઃખી થઇ નહોતી તેનું કારણ શું? તેનું કારણ એજ કે કર્મ અને આત્મા અર્થાત્ દેહ અને આત્માને ભેદવિજ્ઞાનની દ્રષ્ટિથી ભિન્ન જાણતી હતી, અને તેને સત્યાર્થજ્ઞાન વ્યવહારિક સાથે હતું. આ ઉપરથી નિશ્ચય થાય છે કે જેને સત્યાર્થ જ્ઞાન પ્રાપ્ત કર્યું હોય છે તેને કોઇપણ અવસ્થામાં દુઃખ નથી અને તેથીજ જ્ઞાનીઓ કહે છે કે દુઃખનું મૂળ અજ્ઞાન છે. જ્ઞાનથીજ મેનાસુંદરીએ નાના પ્રકારની શુભ ભાવના ઓ રાખી અરિહંતપૂજા કરીને પોતાના પતિનો તેમજ બીજા સાતસો સુભટોનો કોઢ દૂર કરાવ્યો અને પોતાના પતિને એક દેવ મૂર્તિ સમાન જોઇ સુખી થઇ હતી.

વર્તમાનમાં પણ જ્ઞાનથીજ રેલ ગાડી ચાલે છે, જ્ઞાનથી મીલો વગેરે સાંચા ચાલે છે, જ્ઞાનથીજ સેંકડો કોશપર તાર એક કલાકમાં સંદેશો લઇ જાય છે, આપણે જોઇએ છીએ કે ક્ષત્રી, કાયસ્થ, પારસી વગેરે જેઓ જ્ઞાનમાં આગળ પડતો ભાગ લે છે તેઓ તેટલે દરજ્જે ઉન્નતિના માર્ગમાં આવી સંસારીક સુખનો અનુભવ લઇ રહ્યા છે. મારે અફસોસની સાથે જાહેર કરવું પડે છે કે આપણી કોમ કેટલી પછાત છે? કેટલીક બ્હેનો તો અક્ષરશૂન્ય જોવામાં આવે છે. તેમને જ્ઞાન લેવાનું કહીએ તે એક ભયંકર દુઃખ લાગતું હોય એમ દેખાય છે, કેટલીક ગામડાની વિધવા બ્હેનોને ગામમાં ભણવાની જોગવાઇ હોતી નથી, તેઓને કહીએ કે તમારે માટે મુંબઇ આશ્રમ તથા ઇંદોરનું આશ્રમ ખુલ્લું છે તેમાં રહો અને સારી રીતે અધ્યયન કરી દેશસેવા બજાવો, તો તેમને જાણે એમ લાગે છે કે એ કામ કરવું, પરદેશ રહીને ભણવું તે હીનપદ જેવું જાણે દેખાતું હોયની તેમ ભાસે છે; પણ મારી વ્હાલી બ્હેનો, તમે યાદ રાખજો કે—આપણે જ્યાં સુધી પ્રથમ દુઃખ વેઠીને વિદ્યાદેવીની ઉપાસના કરીશું નહીં, આપણે નીતિજ્ઞાન, વ્યવહારિક, અને ધાર્મિક જ્ઞાનમાં નિપૂણ થઇશું નહીં ત્યાંસુધી આપણું શુભ ભવિષ્ય થનાર નથી માટે—

બ્હેનો! તમારે જો તમારી પ્રજાને ઉન્નત માર્ગે ચઢાવવાનો વિચાર હોય, જો તમારે જૈન ધર્મનો ડંકો વગાડવો હોય, તો ડરને છોડો અને જયાંથી વિદ્યા પ્રાપ્ત થાય તે સ્થળે જઇને નીતિમાર્ગમાં સ્થિત રહીને વિદ્યા શીખો અને બીજી બ્હેનોને શીખવો! તમે એમ ન સમજશો



श्रीजैनशिक्षाप्रचारकसमिति–जयपुरके श्रीवर्धमानविद्यालयमें स्वर्गीय दानवीर जैन कु.

**सेठ माणिकचन्दजी**के स्वागतका ग्रुप. ता. २१–१०–१०

**आगे बैठेहुए**–[१] लाला जमनालालजी. [२] लाला चीमनलालजी लुहाड्या. [३] कुंवर भोजराजसिंहजी, सभापति. [४] ब्र. शीतलप्रसादजी. [५] स्व. दानवीर सेठ माणिकचन्दजी जे. पी. [६] मूलचंद किसनदासजी कापडिया–सूरत. [७] सेठ बनजीलालजी जौंहरी. [८] पं. चन्द्रलालजी पाटणी. [ पीछे खड़े हुए महाशयोंमें बीचमें पीछौडी ओढ़कर खड़े हुए महाशय इस समितिके संस्थापक और जैनसमाजसे चिरपरिचित श्रीयुत् **बाबू अर्जुनलालजी सेठी** है। ]





श्रीजैनसिद्धान्तविद्यालय-मोरेनाके संस्थापक और अधिष्ठाता स्या.वा. न्याय-वाचस्पति पं. गोपालदासजी बरैया, अध्यापकों और विद्यार्थीओंका ग्रुप।

"जैन विजय" प्रिं. प्रेस-सूरत

# एकज गोत्रमां—
## लग्न थाय के नहिं ?

(લેખકઃ-છગનલાલ ઉત્તમચંદ સરૈયા-સુરત.)

ગોત્રીય ચર્ચા ઉપસ્થિત થવાનું મૂખ્ય કારણ શ્વેતાંબર સ્ટેટમાં કોઈ ઠેકાણે છ૭ સાતસાત અને કોઇ ઠેકાણે ચાર એમ, માનું, નાનીમાનું, પુત્રની વધૂનું, અને પોતાનું વગેરે ગાઓનાં ગોત્રો ટાળવામાં આવે છે, તેથી ઘી કન્યાઓને યોગ્ય વર ન મળવાથી ઉદ્ભવ્યું છે. આ ગોત્રીય ચર્ચા 'સત્યવાદી', 'ખંડેલ-વાલ હિતેચ્છી', 'જૈન મિત્ર' અને "જૈન હિતેષી" માં પ્રગટ થઇ છે, પરંતુ એ વિદ્વાન શૈનજ જૈન સિદ્ધાંતોથી ભૂષિત પત્રકારોએ પોતાનો ચોક્કસ મત દર્શાવ્યો હોય એમ જણાયું નથી ને પહેલાં આમોદનિવાસી મી. હર-જીવન રાયચંદ શાહે "જૈન મિત્ર" ના લેખનું ભાષાંતર કરી તે ઉપર પોતાના વિચારો અને દલીલો આ પત્રના ગત વર્ષના ૨-૩ અંકમાં જણાવી છે, તેમાં છ૭ અને સાતસાત ગોત્રના બંધનને વિસારી એક ગોત્રને પણ નષ્ટ કરી ગોત્રીય લગ્ન કરવાની હિમાયત કરવામાં આવી છે!

છોકરી સાથે ઘણે ભાગે વિવાહ થતો હતો." આ ફકરોપરથી સ્પષ્ટ સમજાય છે કે એક ગોત્રમાં વેવિશાળ કરવા, એ જૈન દર્શનના પારંગત એડિટરે કહ્યું નથી, પરંતુ ઉપર જણાવેલા સગાઓના ગોત્રમાં વેવીશાળ નથી થતું તેમાં કાપકુપ કરવી જોઇએ, નહિ કે બધા સગાઓના ગોત્રમાં લગ્ન સંબંધ જોડવો. પરંતુ કયા કયા ગોત્ર ટાળવા જોઇએ તેનો ખુલાસો કર્યો હોત, તો વિશેષ હિતસાધક થઈ પડત.

આચાર્યોએ તો સ્વગોત્રમાં વેવીશાળ કરવા મના કરેલી છે અને તે એટલે સુધી કે પતિ સમાગમ થયા પહેલાં સ્વગોત્ર માલુમ પડે તો તે વેવીશાળનો નિષેધ કરવો. શ્રી સોમસેન આચાર્યકૃત ત્રિવર્ણાચારમાં કહ્યું છે કેઃ—

प्रवरैक्यादि दोषाः स्युः पतिसङ्गदधो यदि ॥ दत्तामपि हरेद्यादन्य स्मा इति केचन ॥ १७४ ॥

કેટલાક ધર્મજ્ઞો એવો મત ધરાવે છે કે તેણીને પતિ સમાગમ થવા પહેલાં જો તેણીના પિતાને જમાઇનું અને પોતાનું એકજ ગોત્ર હોવાનું માલમ પડે તો તેણે દાન કરેલી એવી કન્યા બીજા વરને આપવી. વળી—

पुत्री मातृभगिन्याश्च स्वगोत्रजाणिताऽपि वा ॥ श्वश्रूस्वसा तथैतासां वरीता पातकी स्मृतः ॥ ३८ ॥

પોતાની માતાની બહેન (માશી) ની પુત્રી, પોતાના ગોત્રમાં ઉત્પન્ન થયેલી છોકરી અને પોતાની સાસુની બ્હેન, એ કન્યા સાથે વિવાહ કરનાર પાતકી સમજવો.

समबन्धो गोत्रमुच्चार्य दद्याद्विकन्यकां पिता ॥ हस्ते पितुर्वरस्याथ ताम्बुलं साक्षतफलं ॥ ४६ ॥

"વેવીશાળ કરતી વખતે કન્યાના પિતાએ સંબંધ અને ગોત્રનો ઉચ્ચાર કરી અક્ષત, તાંબુળ તથા ફળ વિગેરે સામગ્રી સહિત તે કન્યાને વરના પિતાના હાથમાં આપવી."

વળી યાજ્ઞવલ્કય સ્મૃતિમાં એક ઠેકાણે લખ્યું છે કેઃ—"असमानार्षगोत्रजां" આમ કહીને જેનું સમાન પ્રવ-ગોત્ર હોય તેની સાથે વિવાહ કરવાનો નિષેધ કરે છે.

વ્હાલા વાંચકવૃંદ! ઉપરના પ્રમાણોથી ત્હારી ખાતરી થઇ હશે કે સ્વગોત્રીય લગ્ન, વર્ણશંકર પ્રજા ઉત્પન્ન કરી દેશ, સમાજ અને માનવ જન્મની દુર્દશા કરે છે. આવા શંભુમેળાનો નિષેધ એમાં તેમજ આદિપુરાણના કર્તા શ્રી જિનસેનસ્વામીકૃત ત્રિવર્ણાચારમાં, મનુસ્મૃતિમાં વગેરે ઘણા શાસ્ત્રોમાં કરેલો છે, જેમાંથી ઉપરના આધારો બતાવવામાં આવ્યા છે.

હવે આપણે મી. શાહની દલીલો તરફ નજર કરીએ. તેઓ જણાવે છે કે, "આજકાલ ઘણે ભાગે એમ જોવામાં આવે છે કે એક ગોત્રમાં પરસ્પર વિવાહ થતો નથી. પરંતુ એક ગોત્રમાં વિવાહ સંબંધ નહિ થઇ શકવાનું ખાસ પ્રબળ કારણ દેખાતું નથી". ઘણે ભાગે ગોત્રમાં વિવાહ નથી થતો તો શું થોડે ભાગે થાય છે? કારણ વગર કાર્ય ઉદ્ભવેજ નહિ. જો એને કલ્પના કે કલ્પિત માનીએ, તો તો એ ગોત્રનું બંધારણ બંધાવાનું કારણ અવશ્ય કરીને હોવુંજ જોઇએ. પછી ભલે શ્રેષ્ઠ યા કનિષ્ટ હોય! આપણા પરમપૂજ્ય ધર્માચાર્યો અને ધર્મપ્રવર્તકો કંઇ આપણા જેવા અલ્પજ્ઞાની, વચનભ્રષ્ટ, કે આજના વિજ્ઞાનવેત્તાઓના જેવા ટેલીફોનથી ખબર મેળવનારા નહોતા પરંતુ ત્રિકાળ જ્ઞાનના જ્ઞાતા-દ્રષ્ટા હતા કે તેઓને કંઇ સત્યાભાસ થયા વગર શાસ્ત્રોમાં ઉલ્લેખ કરે, જેનું ચોક્કસ નિરિક્ષણ કર્યા સિવાય કહેવું કે કારણ દેખાતું નથી એ આંખે પાટા બાંધી કુવામાં ઝંપલાવવા જેવુ છે. ગર્ગઋષિનો ઉપદેશ માનનાર ગાર્ગીય કહેવાય છે, કેટલાકની ઉત્પત્તિ વ્યાપારથી થઇ છે જેમકે સોની, લુહાર, ઇત્યાદિ"

હવે જો આપણે ગામના નામથી ગોત્રની ઉત્પત્તિ માનીએ તો એ ગોત્રકલ્પના આધુનિક લગભગ ૨૦૦-૪૦૦ વરસની ઉપજ કહેવાશે, કારણ કે અસલના શહેરોના નામ નિશાનના આજે ઠેકાણાજ નથી. જો એ આધુનિક હોય તો જિનસેન અને સોમસેન આચાર્ય પોતાના ગ્રંથમાં ગોત્રમાં લગ્ન નહિ કરવાનો ઉપદેશ કેમ કરત? તેમજ વળી એ ગ્રંથો, પૂર્વાચાર્યોના ગ્રંથોને આધારે લખાયા છે તેમ ત્રિવર્ણાચારમાં શ્રી સોમસેન આચાર્યે કહ્યું છે કે એ શાસ્ત્રો લખાયાને આજે ૮૦૦-૧૦૦૦ વર્ષ થયા હશે. વળી મનુસ્મૃતિ તો એથી પણ પ્રાચીન કહેવાય છે. વળી ગામના નામપરથી ગોત્રો બંધાયા હોય તો; પટણી ઘાંચી, પટણી મોઢ, પટણી ખડાયતા વગેરે કંઇક જાતિઓ પાટણના રહીશ તરીકેનો દાવો ધરાવે છે તો તે બધાના ગોત્ર શું એક હશે! જો તેમજ હોય તો અત્યારે તો ભિન્ન ભિન્ન માલમ પડે છે! આનો જવાબ એમ મળે કે તે તો ઇતર કોમ છે; પરંતુ આપણા આચાર્યોએ તો ગામના ગામો જૈન બનાવ્યા છે અને એક ગામવાળાઓનું એકજ ગોત્ર સ્થાપ્યું છે, પછી ભલે સમયાનુસાર ભ્રષ્ટ થવાથી ઇતર ધર્મમાં ભળી ગયા, પણ ગોત્ર તો એક રહેવું જોઇએ. આતો ગામના નામથી અટકો પડી હોવી જોઇએ અને તે ઉપરોક્ત જ્ઞાતિઓના ઉદાહરણથી સત્ય પણ માનવા જોગ છે.

જ્યારે જિનસેન આચાર્યના ઉપદેશથી ખડેલા અને એના પ્રાન્તવર્તી ગામના રહેવાવાળા જૈન થયા ત્યારે ગામના નામપર તો ખડેલવાલ-જાતિનું નામ સ્થાપિત થયું અને જે ચોર્યાસી ગામ હતા તેમના નામપર ગોત્રોની કલ્પના થઈ" જો એ લૌકિક કહેવત સત્ય હોય તો કહેવું પડશે કે વાસ્તવમાં ગોત્રોનું અસલ સ્વરૂપ' કંઇજ નહોતું અર્થાત્ ગોત્રો અસલ હતાજ નહિ.''

ઉપરના લેખથી સ્હમજાય છે કે આ આ ઇતિહાસિક બીના લૌકિક માન્યતાને આધારે લખાઇ છે, પરંતુ જિનસેન આચાર્યે નહિ, પણ તત્વાર્થસૂત્રના કર્તા ઉમાસ્વામીએ ગોત્રો નહિ પણ ચોરાસી જાતિઓ સ્થાપી છે, એવી સત્તાવાળું હસ્તલિખિત લખાણ એક સ્નેહીએ કોઇ પુરાણા હસ્તલિખિત ગ્રંથમાંથી ઉતારી લીધેલું મને બતાવ્યું છે તેને સાદ્યંત અત્રે ઉતારૂં છું.

**ઉમાસ્વામી વિક્રમ સંવત ૨૭૦ માં પાટ બેઠા. તેમને ચોરાસી જાતિ મહાજન નાગદહ પાતનીમેં ૩૧૩ માં થાપયા. તત્ત્વાર્થજીના કર્તા.**

"૧ શ્રી શ્રીમાલ, ૨ ઓસવાલ, ૩ મેદવાલ, ૪ પલિવાલ, ૫ પડરવાલ, ૬ જેસવાલ, ૭ બાઘમડ, ૮ હરસોલા, ૯ ડોંડ, ૧૦ ટીડુવાલ, ૧૧ બઘરવાલ, ૧૨ નાઇન્યા, ૧૩ ખડેલવાલ (જિનસેન મહાપુરાણના કર્તાએ સ્થાપ્યું), ૧૪ શ્રીમાલ, ૧૫ પોરવાલ, ૧૬ અગરવાલ, ૧૭ ભટનાગર, ૧૮ સોહરા, ૧૯ આરોડા, ૨૦ હુંસર, ૨૧ ભવેરા, ૨૨ નીચા, ૨૩ ધારક, ૨૪ પીચા, ૨૫ નાયરાય, ૨૬ હરિયા, ૨૭ નાગર, ૨૮ હૈવર, ૨૯ સંડડ, ૩૦ મોટ, ૩૧ ડિલવા, ૩૨ જલહરા, ૩૩ ખયડા, ૩૪ કપોલ, ૩૫ નરસીધોરા, ૩૬ નાગદ્રા, ૩૭ સૌદા, ૩૮ શ્રીગોડ, ૩૯ ગહરાડા, ૪૦ નામડાપોરવાલ, ૪૧ પાંડદ્રમા, ૪૨ ડસૌરા, ૪૩ કૈરવાલ, ૪૪ રાઇકવાલ, ૪૫ જેસવાલ, ૪૬ સાહરવાલ, ૪૭ ધનોરા, ૪૮ કાંથદ્રા, ૪૯ સુરિવા, ૫૦ સરહિયા, ૫૧ ડાલા, ૫૨ વરહિયા, ૫૩ લબધા, ૫૪ વસેસુ, ૫૫ પોરવાડ, ૫૬ પદ્માવતી પોરવાડ, ૫૭ મોરવાધા (ચોરવાલ), ૫૮ દશાપોરવાડ, ૫૯ ગોલારાડા, ૬૦ ગોલસિંઘાડા, ૬૧ અજોધાવે, ૬૨ રબાડ, ૬૩ ગોલાપૂર્વે, ૬૪ અઠસાયા, ૬૫ ચોલસા, ૬૬ જાસુપુરા, ૬૭ સગપુરા, ૬૮ લચિતવાલ, ૬૯ નાણવાલ, ૭૦ માડકરા, ૭૧ કડનેરા, ૭૨ કોરદવાલા, ૭૩ કરહાયા, ૭૪ અલહારા, ૭૫ હલદરા. ૭૬ જેહરાણા, ૭૭ ગોઇલવાલ, ૭૮ જાઇલવાલ, ૭૯ કરણસધા, ૮૦ કેલપુરા, ૮૧ સિયોદા, ૮૨ અકઇબા, ૮૩ વૈસકમકનટિ ૮૪ હુમડ [હલદકીર્તિએ સ્થાપ્યા], ૮૫ નરસિંગપરા **[રામસેને સ્થાપ્યા.]**

આ ઉપરથી સાફ જણાઈ આવે છે કે જિનસેન આચાર્યે ખડેલવાલ જાતિ સ્થાપી છે, પરંતુ ચોર્યાસી ગોત્રો સ્થાપ્યા નથી અને ગોત્રો નહિ પણ જાતિઓ ઉમાસ્વામીએ સ્થાપી છે. આ જાતિઓનું શુદ્ધ કરેલું સૂચીપત્ર ટૅાડકૃત રાજસ્થાનના ઇતિહાસમા 'વાણિજ્ય કરનારી ચોર્યાસી જાતિઓની સૂચી' ને નામે પ્રસિદ્ધ થયુ છે. પૃષ્ઠ ૭૨૮.

ગર્ગઋષિનું નામ જૈનશાસ્ત્રોમા હજુ સુધી આ લેખકના વાંચવામાં આવ્યું નથી કે કોઇને મોઢે શાંભળ્યુ પણ નથી; પરંતુ વૈશ્નવ સંપ્રદાયમાં એ ઋષિનું નામ સંભળાય છે ખરૂ, અને તેમને પણ આજે હજારો વર્ષ થયા એમ કહેવાય છે. જૈનોમાં ગર્ગઋષિ નહોતા ત્યારે ગાર્ગીય ગોત્રનું નામ એમના નામપરથીજ સ્થાપિત થયું હોય એમ કેમ માની શકાય? આ એક મહત્વનો વિષય છે. એ ગોત્રીયો પહેલાં એ ઋષિનો ઉપદેશ માનનારા શું વૈશ્નવ હતા? અને પછી જૈન તો ન થયા હોય! જો જૈન થયા હોય તો એમના ગોત્રો પણ ફેરવાવા જોઇએ. એ ઉપરની કિંવદન્તી-કહેવતથી

સિદ્ધ થાય છે. તેમજ વળી જૈનો અને ઇતર ઉચ્ચવર્ણોના ગોત્રના નામોમાં ફેર છે.

ત્રીજું કારણ વ્યાપારનું છે, 'સોની લુહાર, ઇ.' એટલે કંદોઇ, કંસારા, સુરગડ, ખરાદી, વગેરે નામો પણ ખરા કે ? સોની આદિ ધંધાઓ શું એકેક જ્ઞાતિ કરતી હતી ? તે માની શકાય તેમ નથી. જો માનીએ તો ગોત્ર આધુનિક ઠરતા નથી કારણ કે જે વખતે ચાર વર્ણોનું અસ્તિત્વ અને સંઘટન હતું તે વખતે કહોતો માની શકાય, પરંતુ તેમાંથી અનેક વિભાગો ઉભા થઇ ચાર વર્ણોનું અસ્તિત્વ તુટયાને ઘણાં વર્ષો થઇ ગયા છે. એટલે એ કલ્પના આધુનિક મનાશે નહિ, પરંતુ એ બધી પોકળ વાર્તા લાગે છે. એકનું ગામથી, એકનું ઋષિથી, એકનું વ્યાપારથી એમ જુદા જુદા સંસ્કારણોથી ગોત્રોના નામો પડવા એ અસંભવિત છે, માટે બીજાં પણ ગોત્રના નામો કઇ રીતે બંધએસ્તા આવે છે કે નહિ તેની પણ શોધ થવી જોઇએ છે. બે ચાર નામો બંધબેસતા આવ્યા તે ઠોકી બેસાડી સમાજના અભણવર્ગને ગભરાવી મારવો એ વિદ્વાસંપન્નોને ભૂષણ રૂપ નહિ કહેવાય ! સોની, લુહારની તો આખી જ્ઞાતિની જ્ઞાતિઓ છે, તો શું બધાએ એ પ્રમાણે વ્યવહાર ન કરવો જોઇએ કે સોનીએ લુહારને અને લુહારે સોનીને કન્યાઓ આપવી લેવી જોઇએ ? તેતો બનતુંજ નથી. સોની લુહારને નીચા માને છે. હજુ એટલું માની શકાય કે ગામ, વ્યાપાર, કે ઋષિના ઉપદેશથી પંથ, મહાજન, જ્ઞાતિઓ, અટક સ્થપાય પરંતુ ગોત્ર માનવું તો અતિશયોક્તિ ભરેલું કહેવાય ! ગોત્રનું બંધારણ અનાદિ લાગે છે, કારણકે એકેક ગોત્રને અંગે એકેક દેવીઓનું અધિષ્ઠાત્રી તરીકેનું પદ હોય એમ વિદિત થાય છે. આપણે ત્યાં આવતા લગ્ન પ્રસંગે અમુક ગોત્રની અમુક દેવીની સંજ્ઞા દાખલ ગોત્રજ સ્થાપના થાય છે અને ત્યાં પૂજા આદિ ક્રિયાઓ પણ થાય છે. અને તે સ્વ૦ સાક્ષર ભગુભાઇ ફતેહચંદ કારભારીના અનુવાદ કરેલા 'શત્રુંજય માહાત્મ્ય નામના ગ્રંથના એક ફકરાથી વિશેષ માનવાને કારણ પણ મળે છે– "મેં તારી સંપૂર્ણ ચિકિત્સા કરી છે. હું અંબિકા નામની તારી કુળદેવી છું જ્યારે ધર્મ સાધવાનો સમય પ્રાપ્ત થશે ત્યારે પાછી હું તારી પાસે આવી અવશ્ય કહીશ, એટલું કહી કુળદેવી અદ્રશ્ય થઈ. અરે ! હજી મારૂં સદ્‌ભાગ્ય ઉદયને પામતું જણાય છે; કારણ કે મારી ગોત્રદેવી મારા સમક્ષ આવીને મ્હારૂં હીત ચ્હાય છે" આ પેરેગ્રાફપરથી ગોત્ર, કુળ, કુટુંબ એકજ છે એ પણ નક્કી થાય છે.

વળી આગામી કહે છે કે; "શું આજકાલ એક ગામના રહેનારા પોતાનાં સંતાનોના વિવાહ નથી કરતા ?" જો એક કોમના એક ગામમાં કરે છે એમ કહો તો માન્ય થાય ખરૂં નહિતો સ્વપ્નું પણ એવું ન આવે. વાણીયા, બ્રાહ્મણ, ક્રિશ્ચિયન, મુસલમાન, ચમાર, ભંગી, વગેરે એક ગામના રહીશો કંઈ પોતપોતાના પુત્રપુત્રીઓનો વિવાહ સંબંધ નથી કરી શકતા, અરે ! ખુદ જૈનો જૈનોનેજ નથી આપતા, આપણા દિગંબરીઓમાં નૃસિંગપરા, મેવાડા, દશાહુમડ, વીસહુમડ, કોણ આપે લે છે ?

"એકજ ગુરૂનો ઉપદેશ માનનારા પોતાનાં પુત્રપુત્રીઓના પરસ્પર લગ્ન નથી કરતા ?" એતો શાસ્ત્રોક્ત ફરમાનજ છે, અને તે પ્રમાણે વ્યવહાર પ્રચલિત પણ છે; પરંતુ આપ જે ઉદ્દેશથી કહો છો તેમ નથી થતું જેમકે કેટલાક જૈનો, વૈષ્ણવ, થીઓસોફીકલ, આર્યસમાજ અને શ્વેતાંબર જૈનો પણ ધર્મ પાળે છે અને કેટલાક અન્ય ધર્મીઓ જૈનધર્મને પાળે છે પરંતુ તેઓ પોતાના છોકરા, છોકરી ને ધર્મના અનુયાયીઓમાં 'આપ લે' કરતા નથી. વખતે કોઇને આપવું ઓરખાપબુવાળું અને પારખું ગોળમટોળ લાગતું હોય અને સુધારાનો હુડકવા

લાગી જ્ઞાતિ મનપરથી ઉતરી ગઈ હોય તો તેમાં ભંગી જઈ ધર્મદ્રોહી બની શંભુમેળો કરે ખરા; બાકી તો નહિ.

"એજ વ્યાપાર કરનારા પોતાના છોકરાંનો લગ્ન-સંબંધ નથી કરતા ?" જો અહીં પણ એક કર્મિ ધર.નો, તો માન્ય થઇ શકે, નહિ તો સ્વપ્ને પણ નહિ મનાય. મોતીનો વ્યાપાર જૈનો અને આરબ વગેરે લોકો પણ કરે છે અથવા એક વેપાર એક કોમના હાથમાં છેજ નહિ તો પછી 'કરે છે' એમ કેમ કહી શકાય?" આનો ઉત્તર અમારા મોટા પુરૂષો કરતા આવ્યા છે એમ અમે કરીએ છીએ." અમારા એ ઉદ્‌ગારો અમારા પૂર્વજો પ્રત્યેના માન અને પ્રેમની લાગણીથી ઓતપ્રોત ભરેલા છે, અને એજ શબ્દો અમને શીરસાવંદ્ય છે, કારણ કે એમના કથેલા વાક્યો સત્યાંશથી ભરેલા છે. તેમજ એ શુભ નિષ્ઠા છે. હાલના વિજ્ઞાનવેત્તાઓ કરતાં અમારા એ મહર્ષિઓ ત્રિકાળજ્ઞાની હતા અને મહર્ષિઓના કથેલે માર્ગે વહન કરવાથી આર્યાવર્તની શીળવતી ગુણસુંદરીઓએ સમગ્ર પૃથ્વીપર ભારતને પ્રથમ સ્થાને મુક્યું છે. એજ સનાતન ધર્મની વિજય પતાકાના દુંદુભિ સ્વરો એજ મહર્ષિઓના વાક્યોથી આજે પ્રાશ્ચાત્યમાં અતિ આલ્હાદપૂર્વક શ્રવણ થાય છે. એજ એજ કથેલા શાસ્ત્રોમાં રહેલું સત્ય જોઈ પ્રાશ્ચાત્ય ફીલસુફો આશ્ચર્યમાં ગરકાવ થઈ ગયા છે. અને વેદોના ઉચ્ચારો ત્યાંના મીશનરીના દેવળોમાં થવા લાગ્યા છે. એજ મહાનુભાવીઓના સત્ય કથનો ગ્રહણ કરી હજારો પ્રાશ્ચાત્યો વેજીટેરીઅન થયા છે, અને થતા જાય છે એજ મુનિઓના વચનોપર શ્રદ્ધા રાખી અને તે પ્રમાણે વર્તી ચાલવાથી અમારો આર્ય સંસાર સ્વર્ગતુલ્ય બને છે. આત્મીક સુખ પ્રાપ્તિ એજ ઋષિઓના કહેલે માર્ગે પ્રમાણે કરવાથી થાય છે એ સર્વ કોઈને કબુલ કરવું પડશે". શું આપણા એ શાસ્ત્રકારો અને ધર્મ ગુરૂઓ કે જેઓએ પોતાનું અમુલ્ય જીવન આપણે સંસારી જીવોને આધ્યાત્મિક ઉન્નતિનો માર્ગ બતાવવામાં વ્યતિત કર્યું છે તે શું આપણને ફસાવવા માટે અસત્ય લખી ગયા હશે? એ શાસ્ત્રકારોને થઇ ગયાને આજે હજારો વર્ષ થઇ ગયાં છે અને આપણે એમના વચનાનુસાર ચાલવાને માટે આજે યુગાન્તર પછી પેદા થયા છીએ તો શું આપણે અને તેમને દુશ્મનાવટ હતી કે જેથી તેઓ આપણને ફસાવવાને માટે હજારો વર્ષ પહેલાથીજ અયોગ્ય નીતિનો સિદ્ધાંત કરી લે ? જો એ વાત સત્ય માનીએ તો તે મહર્ષીઓ આપણા પર કયા કારણથી અન્યાય કરી ગયા છે? તે મહાનુભાવીઓને હમને કુપંથગામી બનાવવાનું કારણ શું હતું? ઉત્તર સ્પષ્ટ છે; આપણને આડે માર્ગે દોરવામાં તેઓને શો લાભ? એ મહંતોનો અમને આડે માર્ગે દોરવાનો ઉદ્દેશ કદી હતોજ નહિ.'

વળી સુચન કરે છે કે;—"આ તુચ્છ લેખકની વિનંતિ છે કે આ **ગોત્રકલ્પનાને નષ્ટ કરવી જોઈએ** અને કોઇપણ જેની—પછી ગમે તે જ્ઞાતિ અને ગમે તે ગોત્રનો હોય તો પણ-**પોતાનાં કુટુંબનો ન હોય તેવા માણસ સાથે જરા અડચણ વિના વિવાહ કરી શકે એમ થવું જોઈએ.**"

આમાં એક વાત એ મહાશય ભૂલી ગયા લાગે છે તે એ કે શ્રેણિક **મહારાજ** જેમ શુદ્ર ભિલ જાતિની કન્યા પરણ્યા હતા તેમ આજના ગુણીયલોના નામની માળા જપી સમાજપર હજારો નિશાસા મુકી તેની લાલસામાં સ્વર્ગગમન કરનારા અને એ લાલસાથીજ ધર્મ ભ્રષ્ટ થનારા વાંઢાઓ શુદ્ર જાતિની કન્યાઓ કેમ ન લાવી શકે? આ શાસ્ત્રોક્ત ફરમાન કોણ જાણે વિસરી ગયા હશે! અરે! અત્યારે પણ કેટલાક જોડાઓ આવી રીતના બંધાયેલા છે અને તેઓ જૈન ધર્મ પણ કાળજીપૂર્વક પાળે છે, પોતાની દરેક ક્રિયામાં જૈન વિધિ કરાવે છે

છતાં તેઓને કોણ જાણે ન્યાતવાળાઓ સાથે સઘને કેમ જમતા નથી.

સમગ્ર જૈન સમાજમાં ઐકયતા બંધાય અને વેવીશાળ જેવું કાર્ય પ્રવર્તે એ આશા હાલ તો સ્વપ્નવત્ છે. ખુદ તમારા ધર્મગુરૂઓજ કે જેઓનું અધિપત્ય સમાજપર વિશેષ પ્રવર્તે છે તેઓજ શ્વેતાંબરી સાથે દિગંબરીને અને દિગંબરી સાથે શ્વેતાંબરીને ભાગ લેતા અટકાવે છે તો પછી પુત્ર પુત્રીના વેવીશાળની તો વાતજ ક્યાં રહી? આપણા ધર્મ ગુરૂઓમાં એવા સદ્ભાવો તો ઉત્પન્ન થવાદો, અનેક તીર્થો પર મહાવીર પિતાના એક પુત્રો સાથે થતી મારામારી, અને પોતાના બાંધુને પિતાની પૂંજીમાંથી હાથ ધસાવવાની દાનતોથી થતી લાખો રૂપીઆની હોળી તો ઐકયતા કરી અટકાવો? વડા પહેલા તેલ પિલાવાની વાતો શા કામની! અને તે ઐકયતામાં બે પાંચ સુધારકનો ઝુંડો ઝાલી બહાર નીકળ્યા તેમાં કંઇ સમાજનો શુક્રવાર ન વળે, ઐક્ય સાંધવાની વાતો મ્હોડે મ્હોડે કરવી એ સહેલ છે પરંતુ તેનું બંધારણ થવું ઘણુંજ મુશ્કેલ છે અને અમલ થવો તેથી પણ વધારો દુર્ઘટ છે. જ્ઞાતિઓના બંધારણો તોડી મહાવીરપ્રભુનો ઉપદેશ માનનારી સમગ્ર જૈન સમાજ એકત્રીત થાય એ ખરેખર સુભાગ્યની વાત છે ત્યારે સનાતન જૈન ધર્મનો દિગ્વિજય પૃથ્વીપર થતા વારજ ન લાગે. "વો દીન કબ કે મીયાં કે પાંઉમેં જુતિયાં" ઐકયતાની હીમાયતીઓએ આજના પુત્રીના માબાપોની અધમ દાનતપર ઘણોજ ગંભીર વિચાર કરવો પડશે, કારણકે તેઓ પૈસાનેજ મહાપ છે, શ્રીમંત ઘરજ શોધે છે, પછી ભલે અક્કલના બુઠ્ઠા, ધર્મને નામે મીંડાવાળા, રોગીષ્ટ કે ઉમરનું પ્રમાણ જોયા મુક્યા વગર દુનિયાનો જન્મારો રગડોળે છે. ગરીબવર્ગની કન્યા લેનારા શ્રીમંતો પોતાની પુત્રીઓને માટે તવંગરજ ઘર શોધે છે આમ બન્ને તરફથી આપણા રંક ઘરના યુવાનો મંડાતા રહી જાય છે. અત્યારે પ્રવર્તી રહેતી આવી અધમ લાલસાઓ છે તો ઐકયતાથી શું વૃદ્ધિંગત નહિ થશે અને ત્યારે જે જ્ઞાતિબંધારણને લીધે ગરીબ વર્ગ મંડાય છે તેનો લાભ દરેક જ્ઞાતિમાંના બબ્બે પાંચ પાંચ હજારોની કે તેથી પણ વધારે થેલીના મોં છોડનારા શ્રીમંતો નહિ મળશે? અને આ પગલું ભરતા કૃપણ વર્ગને કન્યા નથી મળી શકતી તે દુઃખ ઓછું થશે કે વૃદ્ધી પામશે તે નીચે આપેલા એક સત્ય બનેલા બનાવથી વિદિત થશે.

" રા. વાડીલાલ મોતીલાલ શાહ જેવા ધુરંધર સુધારકે પોતાના સ્થાનકવાસી સમાજમાં કાઠીઆવાડમાંથી અમદાવાદના શ્રીમંતોને ત્યાં ઘણીજ કન્યાઓ આવતી હતી, જેના પરિણામે કાઠીઆવાડના યુવાનો (ગરીબ સ્થિતિના) કન્યા વગર રખડતા હતા, એથી રા. શાહના હૃદયમાં એ કનિષ્ટ દશામાં રહેલા સ્વધર્મી બન્ધુઓની સ્થિતિ વિષે ઘણુંજ લાગી આવતું હતું અને આખરે તે લાગણીએજ અતિ ઘણો શ્રમ વેઠીને કાઠીઆવાડમાં ગોળનું બંધારણ કરાવ્યું. કે જેના પરિણામે ઘણાજ ગરીબ સ્થિતિના મનુષ્યો એ ગોળના બંધારણથી સંસાર માંડી તેનાં અમૃતસમ મીઠાં ફળ ભોગવે છે. બીજી તરીકે મી. શાહને હું પૂછું છું કે અત્યારે જે આપણામાં સુરતના ચોરાની કન્યાઓ ૫૦-૭૫ વરસે અમદાવાદ જીલ્લામાં આવવા પામી છે તે જ્ઞાતિબંધારણ ન હોત તો આવતે ખરી કે? અને જેઓ ગરીબ ઘરના કહેવાવાથીજ કન્યા વગર રહી ગયેલા તેઓને કન્યા મળત ખરી કે! એ શું જ્ઞાતિ બંધારણને આભારી નથી?

(અપૂર્ણ.)

---

## बिगड़ेका सुधार।

( लेखक:–गोपीलाल गोधा–लश्कर।)

दोपहरका समय था, लायकचंद कालेजसे पढ़कर आ-गया था, सुशीला अपने सर्व गृहकार्योंसे निवृत्त हो अपने कमरेमें बैठी हुई धार्मिक पुस्तकादि पढ़ रही थी कि लायकचंद रसोई-से निपट सुशीलाके पास जा बैठा और दोनों बातें करने लगे। इनका सदैवका यही नियम था। आज जो इन्होंमें बातें हुई वे हम पाठकोंके हितार्थ लिखते हैं।

लायकचंद–क्यों मा! मौसाजी मूर्खानंदको पढ़ाते क्यों नहीं?

सुशीला–बेटा! उनकी समझ है। वह यह समझते हैं कि अपने पास धन बहुत है अगर मूर्खानंद पढ़ैगा भी नहीं तो उसके खानेपीनेके लिये बहुत है और यही कारण है कि उसको लाड़प्यारमें बिगाड़ दिया है।

लायक–केवल मूर्खानंद ही पर क्या सारी जैनसमाज ही शिक्षासे शून्य है. इसका क्या कारण है?

सुशीला–बेटा! इसके कई कारण हैं। (i) धनवान तो अपने धन दौलतके घमंड-से अपनी संतान आप बिगाड़ देते हैं, (ii) बीचवाले जो हैं वे स्वयं शिक्षित नहीं इस-लिये वे अपनी संतानकी तरफ ध्यान नहीं देते। (iii) और जो बिचारे गरीब हैं वे अपनी संतानको पढ़ा नहीं सकते।

लायक–क्यों मा! तो क्या सभीकी आंखोंपर पड़दा पड़ गया है जो वे अपनी समाजकी भलेबुरेकी तरफ ध्यान नहीं देते?

सुशीला–नहीं बेटा! ऐसा तो नहीं है; पर अधिकांश ऐसा ही है। जिनके घरमें पुरुष या स्त्री कोई भी शिक्षित है उनके घर ऐसे नहीं, उनकी संतान भी अच्छी और शिक्षित है।

लायक–तब यह शिक्षित अपनी स-माजके अविद्याप्रेमियोंको चेताते क्यों नहीं?

सुशीला–बेटा, शिक्षित तो विचारे तन, मन, धन तीनोंही अर्पण कर समाज-सुधार करते हैं पर लकीरके फकीरवाले पुरुष इन्होंके कार्यमें विघ्न खड़ा कर देते हैं जिससे कि बिचारोंका किया कराया मटिया मेट होजाता है और यह इसलिये विघ्न पटकते हैं कि अगर वे ऐसा न करें तो उनकी बात कोई न पूछे।

लायकः—मा! खैर इनका तो यह कारण है पर अपनी जैनसमाजके बालक कमजोर क्यों दिखाई पड़ते हैं?

सुशीलाः—बेटा इसके भी कई कारण हैं। आजकल अपनी अविद्याप्रेमी समाज-में बाल्यविवाह, वृद्धविवाह आदिकी कुरीतियोंकी अधिक प्रबलता है। देखो! बाल्यविवाहसे अव्वल तो संतान होती ही

नहीं अगर कोई कर्मयोगसे होगई तो कमजोर रह जाती है। दूसरे आजकलके पुरुष धनके लोभी अधिक हैं सो उन्होंने कन्याविक्रयका एक रोजगार खड़ा कर लिया है। वे विचारी कन्याओंको, किसी बुड्ढे बाबाके साथ रुपये ले व्याह देते हैं सो उनसे जो कोई कारण पा संतान होजाती है वह कमजोर होती है। इसीसे अपनी समाजके बालबच्चे कमजोर होते हैं। और यह नियम है कि कमजोरका किसीभी कार्यमें दिमाग (mind) काम नहीं देता। यही कारण एक अपनी समाजके आलसी भी होनेका है।

लायक—मा! आजकल अपनी समाजमें विधवाओंकी बढ़ावरी क्यों है?

सुशीलाः—बेटा! मैं पहले ही तुझसे कह चुकी हूं कि अपनी समाज कुरीतियोंकी प्रेमी है। और इन्हीं कुरीतियोंके कारणसे अपनी समाजमें विधवाओंकी अधिकता है। क्योंकि बेटी वेचनेवाले महात्मा विचारी कन्याओंको चलते नगाड़ेवाले बुड्ढे बाबाओंको विवाह देते हैं और जब बुड्ढे नौ दूल्ह चल बसते हैं तो विचारी अबलाएं अनाथ रह जाती हैं। इससे अधिकांश कुचलनी भी हो जाती हैं जो समाजको कलंकित करती हैं। यही कारण है कि अपनी समाजमें विधवाओंकी अधिकता है।

लायकः—मा! आजकल अपने मंदिरों, क्षेत्रों, तथा विद्यालयों आदिकी भी कुव्यवस्था हो रही है। कोई जीर्ण हो रहा है। किसीकी आर्थिक आमदनी ठीक नहीं। कहीं २ के प्रबंधकर्त्ताओंमें अनबन है। कहीं कुछ है और कहीं कुछ है।

सुशीलाः—बेटा, मैं पहले ही तुझसे कह चुकी हूं कि अपनी समाज अधिकांश अविद्याप्रेमिनी है। पुरुष अपनी संतानोंके विवाह आदिमें जहन्नुममें लेजानेवाली रंडियोंको बुलाकर नाच कराते हैं वह उन्हीं रुपयोंको लेजाकर जीवहत्या करती है जिससे पापका बंध होता है, फुलवाड़ी आतिशबाजी आदिमें बर्बाद करते हैं। अगर किसीने बेटी बेची हो या किसीने रुपये दिये हों तो वह पंचोंका मुंह भरनेके लिये उनको मिठाई उड़वाता है या अगर ऐसा न हुआ तो धनवान अपनी मूर्ख समझकी नामवरीके लिये ज्योंनार आदि करते हैं अगर उस समय किसीसे कहा जाय कि आप कुछ धर्ममें भी दीजिये तो थोड़ा बहुत शरमागरमी दे दिवा कर कह देते हैं कि बस साहब! हमारी श्रद्धा तो इतनी ही है। अधिक हमको मत दबाओ। तब, बेटा तुम्हीं कहो कि मंदिरों, विद्यालयों आदिकी आर्थिक आमदनी ठीक कहांसे हो और उनका खर्चा ठीक कहांसे चले! ये पुरुष नुकता आदि (मरेका जीमन) में हजारों रुपया खर्च कर देंगे पर उनसे कहा जायगा कि साहब! अमुक क्षेत्र अथवा मंदिर जीर्ण हो रहा है आप कुछ

उसका जीर्णोद्धार करा दीजिए, तो कह देंगे साहब! मेरी इस समय श्रद्धा नहीं, आजकल मेरा हाथ तंग है। बेटा! देखो! इनकी छली बातें कि नुकतेके लिये तो रुपया आ गया पर जीर्णोद्धार तथा धर्मकार्यके लिये नकार, अब बताओ बेटा कि जीर्णोद्धार तथा धर्मकार्य होवै कहांसे? रही मंदिर तथा प्रबंधकी बातें सो आपसकी फूटको लेकर पंचायतीमें पटक देते हैं आपसमें लड़ने भिड़ने लग जाते हैं। आपसमें ऐक्यता नहीं रखते और पंचायती पर ध्यान नहीं देते इसीसे और भी कुरीतिएं जड़ पकड़ गई हैं। जैसे विवाह आदिका अन्य पद्धति द्वारा कराना मंगलमें बकने खराब गीत स्त्रियोंको गाने देना आदि। देखो बेटा! इस फूटपर एक नीतिकारने क्या अच्छा कहा है:—

फूट यह पंचोंमें मांची, करैं पक्षका न्याय
बात नहिं बोलें कुछ सांची।
पूरव, पश्चिम, दक्षिण, उत्तर नजरोंसे जांची,
सबके यहां पर नीर भरंता बात न कहैं
सांची ॥ फूट यह ॥ १ ॥
अपना दोष कहें न किसीसे परनिन्दा राची।
धर्मकाजमें धन खरचंता है खैंचा
सांची ॥ फूट यह ॥ २ ॥

लायकः—क्यों मा! यह सब बिगड़ तो रहा है पर अब इस बिगड़ेका सुधार कैसे हो सो बताओ।

सुशीलाः—बेटा, इस अवनतिका मूल कारण पहले देखना चाहिये। मेरे ख्यालसे सारी अवनतिका मूल कारण केवल अनैक्यता है। इसलिये पहले ऐक्यता धारण करो अगर पुराने लकीरके फकीर तुम्हारा साथ न दें तो तुम सब युवा पुरुष आपसमें ऐसी ऐक्यता रखो कि अगर एकका जहां पसीना गिरे दूसरा वहां अपना खून गेरनेको तैयार होवे। फिर इस ऐक्यताको रखते हुए जात्योन्नतिके उपायमें पहिले स्त्रीशिक्षाका प्रचार करो।

लायकः—क्यों मा! स्त्रीशिक्षासे पहले क्या लाभ होगा?

सुशीलाः—देखो! बेटा! मनुष्यको मनुष्य बनाना स्त्री परही निर्भर है। जबसे बच्चा पैदा होता है तबसे लेकर ज्यों ज्यों वह बढ़ता जाता है त्यों त्यों वह अपनी माकी सारी आदतोंको सीखता जाता है; सो अगर माता शिक्षिता होगी तो पुत्र भी वैसा ही आदर्श पुरुष बन सकैगा नहींतो कोरमकोरा रहेगा। इसलिये स्त्रीशिक्षा प्रथम ही प्रथम आवश्यक है। अपनी पुत्रियोंको आदर्श, शिक्षित माताएं तैयार करो जिससे आगेकी जड़ जमें क्योंकि देखो कहा भी है:—A girl is a mother of man.

लायकः—तो स्त्रीशिक्षाका प्रचार कैसे हो?

सुशीलाः—बेटा, स्त्रीशिक्षाका प्रचार होना कोई कठिन नहीं। मेरे अनुमानसे

होना चाहिये जिससे सर्वसाधारणको जैन धर्मका उच्चकोटिरहस्य मालूम पड़े और वे अहिंसाधर्मपर चलें पर अमूल्य शास्त्र तभी प्रकाशित हो सकते हैं जब यह भट्टारक लोग, पदवीधारी अपने अमूल्य भंडारोंके दर्शन करावें और जहां २ शास्त्रोंके भंडार हों उनके मुखिया दर्शन करावें ...एक संस्थामें करेंगे तो उनको ... जावे जिससे औसत और फिर उनकी स्त्रियोंने इतनी पुस्तकें-हो जावें और जहां संस्थाएं नहीं वहांके शास्त्र ...पुरुष अपने यहां उपयोगी धार्मिक पुस्तकें-ग्रंथ मंगाकर रखें और वे पुस्तकें स्त्रियोंके पास भेजें। इस तरह स्त्रीशिक्षाका प्रचार हो सकता है। रहा अनपढी स्त्रियोंके लिये सो यातो उनको श्राविकाश्रमोंमें पढ़नेको भेजा जाय या वेही वहांकी पढ़ी-लिखी स्त्रियें अपना कुछ समय निकालकर मंदिर तथा कोई ऐसी जगह जहां सब एकत्रित होसकें अनपढ़ी स्त्रियों तथा कन्याओंको पढ़ाया करें, तो बहुत सहजमें स्त्रीशिक्षाका प्रचार हो सकता है। कन्याओंके लिये अगर कन्यापाठशालाएं भी हों तो बहुत अच्छी बात है।

लायकः—हां मा! यह उपाय कोई कठिन नहीं। इससे प्रचार बहुत अच्छी तरह हो सकता है। अब और उपाय बताइये।

सुशीलाः-बेटा! अब बालकोंकी शिक्षाके लिये एक सेन्ट्रल जैन कालेज तथा हाई

सुशीलाः—हां बेटा। चलो देखो! आज अपनेको कितनी देर होगई? अब उठो निबटकर ब्यालू करें क्योंकि समय अब थोडाही है।

लायकः—मा! कोई चिंताकी बात नहीं। आज मुझे आपके उपदेशसे बड़ा भारी ... है, और मैं समझ भी गया कि नहीं हो सकती? अपनी ... ...नी आवश्यक नंगी भूखी नहीं। अपने यहां अ... भी करोड़पती तक मौजूद हैं।

लायकचन्द्रः—मा! यह तो ठीक पर अपने तीनों फिरकोंमें ऐक्यता होना कठिन है क्योंकि अपने दिगंबरी तेरहपंथी भाई तो उनसे द्वेष रखते हैं फिर जैन कालेजके लिये चंदा इकट्ठा कैसे हो सकता है?

सुशीलाः—बेटा! तुमने कहा सो तो ठीक। अपने तेरहपंथी भाईयोंने पूजन प्रकरणका कोरा फूल इत्यादिकका रिवाज निकाला है और इसीसे समाजमें अनबन भी है और यही कारण भी है कि अनेक क्षेत्रोंसे दिगंबरियोंका हक्क बिल्कुल उठ गया है और श्वेताम्बरी हक्क है और जहां केवल दिगंबरियोंहीका हक्क है वहां तेरहपंथी अपना हक्क जमानेको लड़ते हैं और बीसपंथी अपना। आपसमें फिजूल लड़भिड़ कर रुपया बर्बाद करते हैं। वह यह नहीं समझते कि यह समय लड़ने भिड़नेका नहीं, अपनी जैनसमाज कुल इनीगिनी रह गई है, अपनको इस समय पक्ष लड़ाई छोड़ अहिंसा

# श्री शंकराचार्यजीकी सप्तभंगी विषयक जानकारी।

(लेखक:–पं. उमरावसिंहजी, सुप्रीन्टेन्डेंट स्याद्वाद महाविद्यालय–काशी।)

यह बात पाठकोंको भली प्रकार मालूम होगी कि वेदान्तमतके अनुयायी श्री स्वामी शंकराचार्यका आसन वेदान्त ग्रन्थकारोंमें सबसे ऊंचा है। यदि उक्त स्वामीजीको वेदान्तमतके प्राण कहा जाय, तो कुछ अत्युक्ति न होगी, इसके अतिरिक्त वैशेषिक, न्याय, सांख्य, योग, मीमांसा और वेदान्त इन छः दर्शनोंमें वेदान्त दर्शनको प्रायः संपूर्ण ही वेदानुयायी अधिक महत्व देते हैं, इसी कारण हमारी इच्छा भी वेदान्तदर्शनको देखनेकी हो रही थी, तथा श्री स्वामी शंकराचार्यके निर्माण किये हुए श्री शंकरभाष्यको देखनेके लिये और भी चित्त उत्कंठित हो रहा था। आज हमको उस ग्रन्थके देखनेका अवसर मिल गया है। इस ग्रन्थमें स्वामीजीने जैनोंके माने हुए सप्तभंगीन्यायके विषयमें जो अपने विचार प्रगट किये हैं, उसी विषयको हम आज पाठकोंकी भेट करना चाहते हैं। स्वामीजीने जैनोंके माने हुए १ स्यादस्ति, २ स्यान्नास्ति, ३ स्यादस्ति च नास्ति च, ४ स्याद्वक्तव्यः, ५ स्यादस्तिचावक्तव्यश्च, ६ स्यान्नास्तिचावक्तव्यश्च, ७ स्यादस्तिच-नास्तिचावक्तव्यश्च, इन सात भंगों (विकल्पों) को पूर्वपक्षमें दिखाकर इनके खंडनमें "नैकस्मिन्नसम्भवात्" इस वेदान्त सूत्रकी व्याख्यामें शांकरभाष्य पत्र ४८२ में लिखा है कि "नायमभ्युपगमो युक्त इति। कुतः। एकस्मिन्नसम्भवात्। नह्येकस्मिन्धर्मिणि युगपत् सदसत्त्वादि विरुद्धधर्म समावेशः सम्भवति शीतोष्णवत्"। इस स्वामीजीके संस्कृत वाक्यका यह अर्थ है कि "जैनोंका यह सिद्धान्त ठीक नहीं है!!! क्योंकि एक वस्तुमें अस्तित्वादि सात धर्मोंका रहना असम्भव है। एक धर्मीमें एकसाथ सत्त्व और असत्त्व आदि विरुद्ध धर्मोंका समावेश होना सम्भव नहीं है, शीतोष्णकी तरहसे।

अब हम यहां यह दिखाना चाहते हैं कि स्वामी शंकराचार्यजीने जैनोंकी सप्तभंगीमें जो विरोध बताया है, वह विरोध वास्तवमें सप्तभंगीमें नहीं आता, बल्कि स्वामीजीने जो सप्तभंगीका स्वरूप समझकर विरोध दिखाया है–वही "सप्तभंगी तरंगिणी" नामक ग्रन्थमें पूर्वपक्ष दिखाकर खंडित किया गया है।

स्वामी शंकराचार्यजीका सप्तभंगीके विषयमें यह वाक्य है कि "नह्येकस्मिन् धर्मिणि युगपत्सदसत्त्वादि विरुद्धधर्मसमावेश सम्भवति शीतोष्णवत्। अर्थात्–एक धर्मीमें शीत–उष्णकी तरह परस्पर विरुद्ध सत्त्व असत्त्वादि धर्म नहीं रह सकते।

यही पूर्वपक्ष सप्तभंगीतरंगिणीके ८१ वें पृष्टपर स्वयं ग्रन्थकारने किया है।

ननु–अनेकान्तवादे विरोधादयोऽष्ट दोषाः सम्भवंति तथाहि–एकत्रार्थे विधि प्रतिषेध-रूपावस्तित्व नास्तित्व धर्मो न संभवतः शीतोष्ण-योरिव भावाभावयोः परस्परं विरोधात्।

अर्थात्–अनेकान्तवादमें विरोध, वैय-धिकरण्य, संकर, व्यतिकर, अनवस्था, संशय, अप्रतिपत्ति व अभाव ये आठ दोष आते

हैं, इसीलिये अनेकान्तवाद ठीक नहीं है। जिनमेंसे एक पदार्थमें शीतोष्णकी तरह विधि-प्रतिषेधरूप अस्तित्व-नास्तित्व नामक परस्पर विरुद्ध धर्म न रह सकनेके कारण विरोध दोष आता है। इसी प्रकार और दोष भी दिखाकर उत्तर पक्षमें विरोध दोषके तीन भेद करके सबका निराकरण इस प्रकार किया है। सप्तभंगीतरंगिणी पत्र ८७—

"विरोधस्तावत् त्रिधा व्यवतिष्ठते, वध्यघातकभावेन, सहानवस्थात्मना वा, प्रतिबध्यप्रतिबन्धकरूपेण वा। तत्राद्ये त्वहिनकुलाग्न्युदकादिविषयः। स चैकस्मिन् काले वर्त्तमानयोस्संयोगे सति भवति संयोगस्यानेकाश्रयत्वात् द्वित्ववत्। नासंयुक्तमुदकमग्निं नाशयति, सर्वत्राग्न्यभावप्रसंगात्। ततस्सति संयोगे बलीयसोत्तरकालमितरद्बाध्यते। नहि तथाऽस्तित्वनास्तित्वयोःक्षणमात्रमप्येकस्मिन्वस्तुनि वृत्तिरस्तीति,भवताभ्युपगम्यते, यतो वध्यघातकभावरूपो विरोधस्तयोः कल्प्यते। यदि चैकस्मिंस्तयोर्वृत्तिरभ्युपगम्यते, तदा तयोस्तुल्यबलत्वान्न वध्यघातकभावः। नापि सहानवस्थानलक्षणो विरोधः स चैकत्र कालभेदेन वर्त्तमानयोर्भवति, यथा आम्रफले श्यामत्वपीतत्वयोः, उत्पद्यमाना हि पीतता पूर्वकालभाविनीं श्यामतां नाशयति। नहि तथाऽस्तित्वनास्तित्वे पूर्वोत्तर कालभाविनी, यदि स्याताम्—अस्तित्वकाले नास्तित्वाभावाज्जीवस्यामर्त्यं सर्वे प्राप्नुयात्, नास्तित्वकाले चास्तित्वाभावाद्बन्धमोक्षादिव्यवहारविरोधमनुषज्येत। सर्वथैवासतः पुनरात्मलाभाभावात्, सर्वथा च सतः पुनरभावप्राप्त्यनुपपत्तेर्नैतयोस्सहानवस्थानं युज्यते। तथाऽस्तित्वनास्तित्वयोः प्रतिबध्यप्रतिबन्धकभावरूप विरोधोऽपि न सम्भवति। यथा—प्रतिमणिरूप प्रतिबन्धके वह्निना दाहो न जायते इति, मणिदाहयोः प्रतिबध्यप्रतिबन्धकभावोयुक्तः, नहि तथाऽस्तित्व काले नास्तित्वस्य प्रतिबन्धः स्वरूपेणास्तित्वकालेऽपि पररूपादिना नास्तित्वस्य प्रतीतिसिद्धत्वात् इति।

अर्थात् वध्यघातकभाव, सहानवस्थान व प्रतिबध्य प्रतिबंधकके भेदसे तीन तरहका विरोध होता है, इन तीनोंमेंसे पहिला वध्यघातक नामक विरोध एक कालमें वर्त्तमान दो पदार्थोंके संयोग होनेपर उत्तरकालमें बलवानके द्वारा निर्बलका नाश होनेसे माना जाता है।

जैसे कि सर्प व नकुलका अथवा अग्नि व जलका विरोध है क्योंकि पहिले सर्प व नकुलका, और अग्नि व जलका संयोग होता है पीछेसे नकुलके द्वारा सर्पका और जलके द्वारा अग्निका नाश हो जाता है। इस प्रकार जब अस्तित्व व नास्तित्वका क्षणमात्र भी एक पदार्थमें एक साथ रहना शंकराचार्यके मतसे संभव ही नहीं है, तब अस्तित्व व नास्तित्वका परस्पर वध्यघातक विरोध नहीं बन सकता क्योंकि जब सर्प व नकुलकी तरह अस्तित्व व नास्तित्व पहिले एक स्थानमें रहें, पीछेसे नकुलके द्वारा सर्पके नाशकी तरह अस्तित्वके द्वारा नास्तित्वका अथवा नास्तित्वके द्वारा अस्तित्वका यदि नाश किया जाय तब इन दोनोंका परस्पर वध्यघातक विरोध बन सकता है किन्तु शंकराचार्यके मतसे इन दोनोंका एक पदार्थमें रहना ही असम्भव है, फिर वध्यघातक विरोध कैसा?

यदि इसके उत्तरमें अस्तित्व व नास्तित्वका एक पदार्थमें एकसाथ रहना सम्भव माना जायगा तो प्रश्न यह उठेगा कि जब

अस्तित्व व नास्तित्व एक पदार्थमें एकसाथ रह गये, और इन दोनोंमेंसे कोई किसीसे कमज़ोर है नहीं; तब न अस्तित्व, नास्तित्वका नाश कर सकता है और न नास्तित्व, अस्तित्वका ही नाश कर सकता है। इसलिए एकसाथ मानकर भी अस्तित्व व नास्तित्वमें वध्य-घातक विरोध नहीं बन सकता।

यदि अस्तित्व व नास्तित्वका परस्पर सहानवस्थान विरोध माना जायगा, तो वह भी ठीक नहीं, क्योंकि एक पदार्थमें कालभेदसे रहनेवाले दो धर्मोंमें ही सहानवस्थान विरोध हुआ करता है, जैसे कि एक आमके फलमें क्रमसे होनेवाली हरियाली व पीलेपनमें अर्थात् जैसे आमके फलमें पीलापान उत्पन्न होकर पूर्वकी हरियालीको नष्ट कर देता है, उसी प्रकार अस्तित्व उत्पन्न होकर नास्तित्वको या नास्तित्व उत्पन्न होकर अस्तित्वको यदि नष्ट कर देवे, तो इन दोनोंका सहानवस्थान विरोध माना जा सकता है, परन्तु एक पदार्थमें अस्तित्व और नास्तित्व पूर्व व उत्तर कालमें क्रम२से नहीं उत्पन्न होते। यदि "अपने पक्षकी पुष्टिके लिये थोडी देरके लिये मान भी लिया जावे तो जीवके अस्तित्वकालमें जीवके नास्तित्वका अभाव होनेसे संपूर्ण पदार्थ जीवकी सत्ता मात्रही हो जावेंगे। "और ऐसा होता नहीं" और जीवके नास्तित्व कालमें जीवकी सत्ता ( अस्तित्व ) का अभाव होनेसे जीवके आश्रयसे जो बंध मोक्षादि व्यवस्था होती है उसका व्यवहार नष्ट हो जायगा।

इसके अतिरिक्त जब नास्तित्व कालमें जीव सर्वथा असत् हो गया, तब फिर कभी जीवकी सत्ता भी संसारमें न रह सकेगी—क्योंकि जो एक कालमें सर्वथा असत् होता है उसका कभी प्रादुर्भाव नहीं हो सकता। इसी प्रकार जब अस्तित्वकालमें जीवकी सर्वथा सत्ता मौजूद है, फिर कभी नास्तित्व कालमें जीवका विनाश भी नहीं हो सकेगा। क्योंकि सत्का कभी अभाव नहीं होता, इसलिये अस्तित्व व नास्तित्वका एक पदार्थमें पूर्वापरकाल भाव न बन सकनेके कारण सहानवस्थान विरोध भी इन दोनोंमें सिद्ध नहीं हो सकता। रहा मणि व दाहकी तरह प्रतिवध्य प्रतिबन्धक विरोध। वह भी अस्तित्व व नास्तित्वमें नहीं बन सकता। क्योंकि जैसे चन्द्रकान्त मणिरूप प्रतिबन्धक रहते अग्निमें दाह नहीं होती, इसलिए यह माना जाता है कि अग्निकी दाह शक्तिके होनेमें चन्द्रकान्त मणि प्रतिबन्धक हो गई है, उसी तरह अस्तित्वके द्वारा नास्तित्वका अथवा नास्तित्वके द्वारा अस्तित्वका प्रतिबन्ध नहीं देखा जाता क्योंकि स्वरूपसे वस्तुमें अस्तित्व भी रहता है और पररूपसे नास्तित्व भी अर्थात् जीव अपने स्वरूपकी अपेक्षासे अस्तिरूप है, और पुद्गलादि पर पदार्थोंसे भिन्न होनेके कारण नास्तिरूप भी है। सारांश यह है कि देवदत्त अपने स्थानपर देवदत्तरूपसे है, यज्ञदत्तकी अपेक्षा नहीं है, इस प्रकार जब अस्तित्व व नास्तित्वमें प्रतिवध्य-प्रतिबन्धक विरोध भी न बना, तब श्री शंकराचार्यका अस्तित्व व नास्तित्वको परस्पर विरुद्ध धर्म बताना कहांतक संगत है, इस बातपर पाठक स्वयं विचार कर सकते हैं।



# अजैन विद्वानोंकी जैन धर्मके विषयमें सम्मतियां।

(श्रीमान् पं. बिहारीलालजी बी. ए. जे. सी. टी. बुलन्दशहरी, सभापति "श्रीजैनधर्मसंरक्षणी सभा" अमरोहा, द्वारा संग्रहित।)

श्रीयुत महामहोपाध्याय डाक्टर सतीशचन्द्र विद्याभूषण, एम. ए. पी. एच. डी. एफ. आई. आर. एस. सिद्धान्तमहोदधि, प्रिंसपिल संस्कृत कालिज कलकत्ता.

यह महाशय अपने २७ दिसम्बर १९१३ को काशी (बनारस) नगरमें दिये हुवे व्याख्यानमें नीचे लिखे वाक्य सहर्ष पब्लिकके सन्मुख प्रस्तुत करते हैं:—

(१) जैन साधु........एक प्रशंसनीय जीवन व्यतीत करनेके द्वारा पूर्णरीतिसे व्रत, नियम और इन्द्रिय संयमका पालन करता हुआ जगतके सन्मुख आत्मसंयमका एक बड़ा ही उत्तम आदर्श प्रस्तुत करता है।

[२] एक गृहस्थका जीवन भी जो जैनत्वको लिये हुये है इतना अधिक निर्दोष है कि हिन्दुस्तानको उसका अभिमान होना चाहिये।

(३) जैन साहित्यने न केवल धार्मिक विभागमें किन्तु दूसरे विभागोंमें भी आश्चर्यजनक उन्नति प्राप्त की। न्याय और अध्यात्म विद्याके विभागमें इस साहित्यने बड़े ही ऊंचे विकास और क्रमको धारण किया........

[४] न्याय दर्शन जिसे ब्राह्मण ऋषि गौतमने बनाया है अध्यात्म विद्याके रूपमें असंभव हो जाता। यदि जैन और बौद्ध अनुमान चोथी शताब्दिसे न्यायका यथार्थ और सत्याकृतिमें जो अध्ययन न करते।

(५) जिस समयमें जैनियोंके न्यायावतार, परीक्षामुख, न्यायदीपिका आदि कुछ न्यायग्रन्थोंका सम्पादन और अनुवाद कर रहा था उस समय जैनियोंकी विचार-पद्धति, यथार्थता, सूक्ष्मता, सुनिश्चितता और संक्षिप्तताको देखकर मुझे आश्चर्य हुआ था और मैंने धन्यवादके साथ इस बातको नोट किया है कि किस प्रकारसे प्राचीन न्यायपद्धतिने जैन नैयायिकोंके द्वारा क्रमशः उन्नति लाभ कर वर्तमानरूप धारण किया है।

(६) जो मध्यमकालीन न्यायदर्शनके नामसे प्रसिद्ध है वह सब केवल जैन और बौद्ध नैयायिकोंका कर्तव्य है। और ब्राह्मणोंके न्यायकी आधुनिक पद्धति जिसे नव्य न्याय कहते हैं और जिसे गणेश उपाध्यायने १४ वीं शताब्दीमें जारी किया है यह जैन और बौद्धोंके इस मध्यमकालीन न्यायकी नलकढमें उत्पन्न हुई है।

(७) व्याकरण और कोशरचनाविभागमें शाकटायन, पद्मनन्दि और हेमचन्द्रादिके ग्रंथ अपनी उपयोगिता और विद्वत्तापूर्ण संक्षिप्ततामें अद्वितीय हैं।

(८) छन्दशास्त्रकी उन्नतिमें भी इनका (जैनियोंका) स्थान बहुत ऊंचा है।

(९) प्राकृतभाषा अपने सम्पूर्ण मधुमय सौन्दर्यको लिये हुये जैनियोंकी रचनामें ही प्रकट की गई है।

श्री ऋषभ ब्रह्मचर्याश्रम–हस्तिनापुरके अधिष्ठाता ब्र. गेंदनलालजी, ब्र. भगवानदीनजी आदि और ब्रह्मचारीगण।



श्रीहस्तिनापुरक्षेत्रके प्राचीन विशाल मंदिरके दरवाजाका दृश्य।



जैन अनाथाश्रम-देहली के कार्यकर्ता और विद्यार्थीगण।

"Jain Vijaya" Press-Surat.

(१०) ऐतिहासिक संसारमें तो जैन साहित्य शायद जगतके लिये सबसे अधिक कामकी वस्तु है। यह इतिहास लेखकों और पुरावृत्त विशारदोंके लिये अनुसन्धानकी विपुल सामग्री प्रदान करनेवाला है।

(११) यदि भारत देश संसारभरमें अपनी अध्यात्मिक और दार्शनिक उन्नतिके लिये अद्वितीय है तो इससे किसीको भी इन्कार न होगा कि इसमें जैनियोंको ब्राह्मणों और बौद्धोंकी अपेक्षा कुछ कम गौरवकी प्राप्ति नहीं है।

(२)

श्रीयुत महामहोपाध्याय, सत्यसंप्रदाचार्य सर्वान्तर पं० स्वामी राममिश्रजी शास्त्री भूत प्रोफेसर संस्कृत कालिज, बनारस

यह शास्त्रीजी महोदय अपने मि० पोष शु० १ सं० १९६२ को काशी नगरमें दिये हुये व्याख्यानमें कहते हैं:-

(१) वैदिकमत और जैनमत सृष्टिकी आदिसे बराबर अविछिन्न चले आए हैं और इन दोनों मतोंके सिद्धान्त विशेष घनिष्ट संबन्ध रखते हैं जैसा कि मैं पूर्वमें कह चुका हूं अर्थात् सत्कार्यवाद सत्कारणवाद परलोकास्तित्व आत्माका निर्विकारत्व मोक्षका होना और उसका नित्यत्व जन्मान्तरके पुण्यपापसे जन्मान्तरमें फल, भोग, व्रतोपवासादि व्यवस्था प्रायश्चित्त व्यवस्था महाजनपूजन शब्दप्रामाण्य इत्यादि समान हैं॥

(२) जिन जैनोंने सब कुछ माना उनसे नफरत करनेवाले कुछ जानतेही नहीं, और मिथ्या द्वेष मात्र करते हैं।

(३) सज्जनों! जैनमतमें और बौद्धमतमें जमीनआसमानका अन्तर है। उसे एक जानकर द्वेष करना अज्ञ जनोंका कार्य है।

(४) सबसे अधिक वह अज्ञ हैं जो जैनसम्प्रदायसिद्ध मेलोंमें विघ्न डालकर पापभागी होते हैं।

सज्जनों! ज्ञान वैराग्य शांति क्षान्ति अदम्भ अनीर्षा अक्रोध अमात्सर्य अलोलुपता शमदम अहिंसा समदृष्टिता इत्यादि गुणोंमें एक एक गुण ऐसा है कि जहां वह पाया जाय वहांपर बुद्धिमान पूजा करने लगते हैं। तब तो जहां ये पूर्वोक्त सब गुण निरतिशयसीम होकर विराजमान हैं उनकी पूजा न करना अथवा ऐसे गुणपूजकोंकी पूजामें बाधा डालना क्या इनसानियतका कार्य है।

(५) पूरा विश्वास है कि अब आप जान गए होंगे कि वैदिकसिद्धान्तियोंके साथ जैनोंके विरोधका मूल केवल अज्ञोंकी अज्ञता है।

(६) मैं आपको कहां तक कहूं बड़े २ नामी आचार्योंने अपने ग्रन्थोंमें जो जैन मत खंडन किया है वह ऐसा है जिसे सुनकर देखकर हंसी आती है॥

(७) मैं आपके सन्मुख आगे चलकर स्याद्वादका रहस्य कहूंगा तब आप अवश्य

जान जायंगे कि वह एक अभेद्य किला है उसके अन्दर वादी प्रतिवादियोंके मायामय गोले नहीं प्रवेश कर सके। परन्तु साथही खेदके साथ कहा जाता है कि अब जैन-मतका बुढ़ापा आ गया है अब इसमें इने-गिने साधु गृहस्थ विद्वान रह गए हैं।

(८) सज्जनों, एक दिन वह था कि जैनसम्प्रदायके आचार्योंके हुङ्कारसे दशों दिशाएं गूंज उठती थीं....

(९) सज्जनों! जैसे कालचक्रने जैनमतके महत्वको ढांक दिया है वैसेही उसके महत्व-को जाननेवाले लोग भी अब नहीं रहे।

(१०) 'रज्जब सांचे सूरको वैरी करे वखान' यह किसी भाषाकविने बहुतही ठीक कहा है।

सज्जनों! आप जानते हैं मैं उस वैष्णव सम्प्रदायका आचार्य हूं यही नहीं मैं उस स-म्प्रदायका सर्वतोभावसे रक्षक हूं और साथही उसकी तरफ कड़ी नजरसे देखनेवा-लेका दीक्षक भी हूं तोभी भरीमजलिसमें मुझे यह कहना सत्यके कारण आवश्यक हुआ है कि जैनियोंका ग्रंथसमुदाय सार-स्वत् महासागर है। उसकी ग्रंथसंख्या इतनी अधिक है कि उन ग्रंथोंका सूची-पत्र भी एक महा निबंध होजायगा........उस पुस्तकसमुदायका लेख और लेख्य कैसा गम्भीर युक्तिपूर्ण भावपूरित विषद और अगाध है। इसके विषयमें इतनाही कह देना उचित है कि जिन्होंने इस सारस्वत समुद्रमें अपने मतिमन्थानको डालकर चिर आन्दोलन किया है वेही जानते हैं.....

(११) तब तो सज्जनों! आप अवश्य जान गए होंगे कि जैनमत जबसे प्रचलित हुआ है तबसे संसारमें सृष्टिका आरंभ हुआ।

(१२) मुझे तो इसमें किसी प्रकारका उज्र नहीं है कि जैनदर्शन वेदान्तादि दर्शनोंसे भी पूर्वका है।

(३)

भारतगौरवके तिलक इतिहासज्ञ माननीय पं. बालगंगाधर तिलक भूत सम्पादक 'केशरी'के ३० नवेम्बर सन् १९०४ के बडोदा नगरमें दिये हुये व्याख्यानसे उद्धृत-

(१) जैनधर्म विशेषकर ब्राह्मणधर्मके साथ अत्यन्त निकट सम्बन्ध रखता है। दोनो धर्म प्राचीन है।

(२) ग्रन्थों तथा सामाजिक व्याख्या-नोंसे जाना जाता है कि जैनधर्म अनादि है यह विषय अब निर्विवाद तथा मतभेदरहित है और इस विषयमें इतिहासके दृढ़ प्रमाण हैं।

(३) इसी प्रकार जैनधर्ममें "महा-वीरस्वामी" का शक (सम्वत्) चला है जिसे चलते हुये २४०० वर्ष हो चुके हैं। शक चलानेकी कल्पना जैन भाईयोंने ही उठाई थी।

(४) गौतमबुद्ध महावीरस्वामी जैन (तीर्थंकर)का शिष्य था जिससे स्पष्ट जाना जाता है कि बौद्धधर्मकी स्थापनाके प्रथम

सुखको लाभ देगा और उसके मनको ऐसा पवित्र बनाएगा कि जब वह आत्मानुभवसे छुट्टी पाएगा, दिनरातमें यही सोचेगा, उद्योग करेगा, करायगा कि जगतके सर्व जीवोंका हित हो और उसके लिये मैं इस जगतकी क्या सेवा कर सकता हूं। उसकी आत्मामें नीचे लिखी चार भावनाएं नृत्य करेंगी।

मैत्रीप्रमोदकारुण्यमाध्यस्थानि च सत्त्वगुणाधिकक्लिश्यमाना विनयेषु (तत्त्वार्थसूत्र)

**अर्थात्**-सर्व जीवमात्रका मित्रत्व, गुणोंसे अधिकोंपर हर्षभाव, दुःखियोंपर दया और अविनयी जीवोंपर रागद्वेष रहित माध्यस्थ भाव हो।

**प्रिय पाठको!** जिस आनन्दको हम बाहर ढूंढ रहे हैं, जिसके लिये हम पांचों इन्द्रियोंके भोगने योग्य वस्तुओंका संग्रह कर रहे हैं, जिसके लिये हम रात्रदिन तृष्णा नदीमें गोते खाते हुए क्लेशित रहते हैं वह सुख, वह आनन्द अपने पास ही है। अपनी आत्मा ही परमामृतका कूप है। उपयोगरूपी लोटेसे एक सूत्ररुपी रस्सीके द्वारा इस ज्ञानामृतको खींचकर उसी उपयोगसेही अपने आत्माके परिणमनरुपी मुखको जो पिलाते हैं वेही संसारमें जीते जागते आत्मा हैं—वेही सच्चे सुखको पाकर चाहे बाहर एक फटी चद्दर हो या नौनिधि चौदह रत्न और अटूट द्रव्यभंडार हो संतोषी रह सकते हैं। उनके लिये मनुष्यका जीवन बिताना एक नाटकशालामें नाटक खेलनेके समान है। यद्यपि बाहरसे जिस अवस्थामें रहते हैं उस अवस्थाके योग्य लौकिक, सामाजिक, राष्ट्रीय उन्नतिके पथपर लगे हुए व परोपकारके ही वाहनपर चढ़े हुए दिखलाई पड़ते हैं पर अंतरंगमें स्वात्मजनित स्वाधीन सुख और निज स्वतंत्रताके भोगी रहते हैं—उनको संसारनाटक करते हुए सफलता होनेपर उन्मत्तता नहीं व विफलता होनेपर विषाद नहीं होता है।

इस भारतमें आजकल ऐसेही उदार हृदयके धारक—परमात्माके भेट करनेवाले सच्चे सेवकोंकी आवश्यकता है। इस पवित्र जिनधर्मके सिद्धांत उसके चित्तको परम न्यायमार्गी, परम स्वाधीन, सत्यका अनुयायी, निर्भय, पुरुषार्थी और अपनी जिम्मेदारीके आप जोखमदार बना देते हैं।

अनेकान्त धर्मका सार हृदयमें बैठते ही जगत्के सम्पूर्ण धर्मप्रचारकोंके सिद्धान्तोंकी क्या २ दृष्टि क्या २ अपेक्षासे वे किसी बातको कहते हैं सो ध्यानमें आजाती है और हृदयसे मतविरोध दूर होजाता है—अपेक्षा या दृष्टि है तो और, और उसे औरका और भावना ही अनेक मतोंके प्रचारका कारण है। सर्व मतोंकी यथार्थ अपेक्षाको अनेकान्ततासे समझनेवाला साम्य, शांत, विरोध रहित और दृढ होजाता है। यद्यपि अंतरंगमें ऐसा होता है तथापि बाह्यमें अपनी २ स्थितिके अनुसार कर्तव्यपरायण रहता है जैसे गृही जीवन बितानेवाले पांचों

पांडवोंने तत्के ज्ञाता होकर भी प्रयोजन होनेपर अन्याय निवारणार्थ युद्ध किया—

इसी अंतरंग तत्त्वके अनुभवका प्रताप था कि जिससे महाभारतके युद्धमें लडते २ घायल होकर मृतप्राय व्यक्ति तुरत उपयोगको सम्हाल आत्मानुभवी हो जाते और प्राणकी आनमें क्लेशित परिणामोंके बदले शांत परिणामका देव आयु बांध स्वर्ग पहुंच जाते हैं।

केवल भारतहीको नहीं किन्तु इस जगतभरको इस पवित्र जिनधर्मके सिद्धान्तोंका ज्ञान होना लाभकारी है। पर इसका उपाय केवल सोचनेसे और घरमें बैठे २ आकाशके तारे गिननेसे नहीं होगा—

जो कुछ होगा सो वर्षोंके परिश्रमसे होगा। होगा जब ही जब सैकडों स्वार्थत्यागी कमर कसके जिनधर्मकी उन्नति करके ही रहेंगे, हम रुचिरूपी शस्त्रको बांध और उद्योग द्वारा उस शस्त्रका प्रयोग कर अवनतिके कारणोंको मिटाने और उन्नतिके कारणोंकी रक्षा करनेमें उतारु हो जांयगे। जरूरत है कि स्वार्थत्यागी मोह छोडें और अपनी आजीविका लायक पूंजी अपने पास रख प्रवृत्तिमार्गद्वारा जिनधर्मकी उन्नतिमें रात्रदिन लौलीन हों—मुख्य उपाय जिनधर्म प्रचारके पुस्तकोंका अति अल्प मूल्यमें नाना भाषाओंमें प्रकाश करना, पुस्तकोंके सारांशोंको बतानेवाले छोटी २ पुस्तकोंका मुफ्त वितरण करना, निर्भय होकर जैन अजैन समाजको सच्चा जैनसिद्धान्तका उपदेश देना, आप चलना और अपने चालचलनसे दूसरोंपर प्रभाव डालना, अनेक देशी विदेशी देशोंमें जाकर उपदेश देना, व छोटी २ पुस्तकें बांटना है—इन सबके लिये और क्या २ साधन चाहिए सो परोपकारी स्वयं विचार सकते हैं।

वास्तवमें देखा जाय तो यह दुनियां सच्चे सुखकी प्यासी हो रही है पर इसको आत्मानन्दरूपी जल पिलानेका कोई उद्योग नहीं हो रहा है—इसीसे इस लेखमें कहना पड़ा है कि परोपकारियों! पहले स्वयं पवित्र जिनधर्मका सार समझो, अनुभव करो, उसमें तन्मय हो तव फिर दूसरोंके उसके लाभका मार्ग बताओ—सर्व जगत् तुम्हारा उपकृत होगा।

---

# जैनधर्मकी वर्तमानदशा।



लेखक-श्रीयुत् ज्योतिप्रसादजी ( जैनकवि ), सम्पादक 'जैनप्रदीप' देवबंद।

एक समय भारत विषै रहा जैन मत छाय,
क्या नर अरु क्या नारिगण सब सेवत हर्षाय। १.

चर्चा थी जिन धर्मकी घर २ हाट दुकान,
करैं परस्पर नारिनर जिनमत् तत्व बखान। २

पर अब या जिनधर्मकी दशा भई जो हीन,
वाका वर्णन कौन विधि लिखै लेखनी दीन। ३

कहां-जैन-जैनी-कहां-कहां ग्यान गुण तत्व,
कहां-द्रव्यचर्चा-कहां-कहां-भाव कहां सत्व। ४

छिपो दिवाकर जैन अब मिथ्या मत घन छाय,
भयो तिमिर अज्ञानका दृष्टि नहिं हित आय। ५

दिन बीत्यो सूरज छिप्यो भई अन्धेरी रैन,
कालगती विकरालसे रह्यो नामको जैन। ६

यह लख उपकारी हिये लागत चोट कठोर,
होय शोकमें विकल तन करत शोर अति घोर। ७

हीन दशा जो जैनकी रही और कछु काल,
फिर सुधराये ना सुधै करो यत्न तत्काल। ८

धनवंता ज्ञानी उठो सुन हितकारी वैन,
तजो नींद अज्ञानकी खोल ज्ञानके नैन। ९

जैन धर्म उन्नति विषै तन मन धन अरु लाज,
करो समर्पण वीर अब जो सुधरैं सब काज। १०

करो यत्न जा यत्नसे हो जिन रवि उद्योति,
भगै तिमिर मिथ्यात मत फैल ज्ञानकी ज्योति। ११

## रत्नकरण्डके कुछ उपदेशरत्न।

### देवस्वरूप।

भूख[१] प्यास[२] वृद्धत्व[३] बिमारी[४]
जन्म[५] मरण[६] भय[७] रागद्वेष[८]
गर्व[९] मोह[१०] चिन्ता[११] मद[१२] अरति[१३]
अचरज[१४] निद्रा[१५] खेद[१६] स्वेद[१७]।
दोष अठारह ये हैं गिरिधर
हों ये जिनमें ज़रा नहीं
आप्त वही है, देव वही है,
नाथ वही है, और नहीं।

### सम्यग्दर्शन महिमा।

सम्यग्दर्शनकी शुभ सम्पद्
भानी है जिनके भीतर
चांडाल हों-कोई भी हों
महामान्य हैं वे गिरिधर।
गुदड़ीके वे लाल सुहाने
ढकी भस्मकी हैं आगी
सम्यग्दर्शनकी महिमासे
कहें देव ये बड़भागी ॥ १ ॥
ज्ञानशक्ति है ज्ञान बड़ा है
कोई वस्तु न ज्ञान समान
त्यों चारित्र बड़ा गुणधारी
सब सुखकारी श्रेष्ठ महान।
गिरिधरपर दर्शनकी महिमा
इन सबसे बढ़कर न्यारी
मोक्ष मार्गमें उसकी पदवी
कर्णधारकी है प्यारी ॥ २ ॥

### निर्मोही गृहस्थकी बड़ाई।

मोह रहित जो गृहस्थ भी है
मोक्ष मार्गका गामी है
हो अनगार न मोह तजा तो
वह कुपंथका गामी है।
मुनि होकर भी मोह न छोड़ा
ऐसे मुनिसे तो गिरिधर
निर्मोही हो गृहस्थ रहना
है अच्छा, उत्तम, बिहतर ॥

### सामायिक।

पूर्ण रीतिसे पञ्च पापका
तज देना गिरिधर सज्ञान
मर्यादाके भीतर बाहर,
अमुक समय धर समता ध्यान।
है यह सामायिक शिक्षाव्रत
महाव्रतोंका उपकारी
विधिसे, अनलस सावधान हो
प्रतिदिन इसके हो धारी ॥१॥
घर हो, वन हो, चैत्यालय हो,
कुछभी हो-निरुपद्रव हो,
हो एकान्त, शान्त, अति सुन्दर,
परम रम्य, गिरिधर शुचि हो।
ऐसे स्थलमें बड़ी खुशीसे
तनको मनको निश्चल कर
एक भुक्त दिन, वास दिवस, या
प्रतिदिन ही सामायिक कर ॥२॥

अशुभ रूप है, अशरण है यह,
हे अनित्य, है दुखकी खान,
आत्मरूप नहीं है भव तोभी
बना हुआ है मेरा स्थान।
से बिलकुल उलटा गिरिधर
मोक्षधाम है सुख क्यारा
ायिकके समय भव्यजन
ध्यान धरो ऐसा प्यारा ॥ ३ ॥

### तत्त्वकी बात।

य बात तो यह है गिरिधर
पाप जीवका बैरी है।
ं बन्धु है, धर्म मित्र है,
धरो इसे क्या देरी है।
श्रय करता हुआ इसी विध
शास्त्र पढ़ेगा जो मानव
छे-से-अच्छा, सर्वोत्तम,
ज्ञानी वह होगा, है ध्रुव ॥
गिरिधर शर्म्मा–झालरापाटन सिटी।

---



## जैन समाजकी उन्नतिके उपाय।

( लेखक-बाबू सूरजमल जैन संपादक 'जैन प्रभात'।)

यह देखकर संतोष होता है कि अब जैनसमाजमें भी उन्नतिकी आवाज सुनाई दे रही है। बीस वर्ष पहिलेकी जैनसमाजमें और वर्तमानकी जैनसमाजमें बड़ा अंतर पड़ गया है। उस समय दोचार जातिसेवकोंके सिवाय प्रायः सब घुर्राटे ले रहे थे। विद्वान दोचार ही दिखाई देते थे। अपने आपको जैनी प्रगट करनेमें लोग हिचकते थे। यह एक दोकी बात नहीं है प्रायः सबकी ही यही स्थिति थी यहाँतक कि विद्वान् लोग भी पूछनेपर अपनेको जैनी नहीं बतलाते थे। उस समय जैनी अपनेको बनियाँ, श्रावगी, अगरवाल आदि बताकर अपना परिचय दिया करते थे। एक भी स्थान पर कोई अच्छी पाठशाला नहीं थी। चारों ओर अंधकार व्याप्त था। पर अब इसके विरूद्ध है। अब सब जैनी बड़े अभिमानसे अपनेको जैनी प्रगट करते हैं। अपने नामके आगे जैन शब्द लिखनेमें अपना सन्मान समझते हैं। छोटे छोटे विद्यार्थी भी स्कूलोंमें अपनी जाति जैन लिखाते हैं। अब अपनेको बनियाँ, श्रावगी, खंडेलवाल, अगरवाल कहलानेमें जितना उन्हे आनंद नहीं मिलता जितना कि जैन

कहलानेमें । इसी तरह अब सेकडों पाठशालायें चल रही हैं । और चार छह तो ऐसी पाठशालायें हैं कि जिनमें उच्चश्रेणीकी पढ़ाई होती है । सो दोसो पंडित भी समाजमें दिखाई देते हैं । सेकडों ग्रेज्युएट भी दिखते हैं । दस पाँच समाचार-पत्र भी निकलते हैं । बीस पचीस बोर्डिंग हाउस भी शिक्षाप्रचारका कार्य कर रहे हैं । सार यह है कि बीस वर्षमें समाज अपने स्थानको छोड़कर कुछ ऊंचा उठ आया है। अब सोनेवालोंकी संख्या बहुत कम है । छोटे गामडोंमें भी उन्नतिकी बातचीत सुनाई देती है । यह सब कुछ हुआ है पर अभी यह बहुत कम है । संतोष योग्य नहीं है । इससे बहुत कुछ ज्यादह करना है । अभी समाजको—जैन समाजको बहुत कुछ उठाना है । अभी तो समाज प्रायः जागीही है । उन्नतिके मार्गकी ओर पूरी तौरसे सन्मुख भी नहीं हुई । और हमारा उद्देश्य इसकी उन्नति करनेका है अतएव पाठक सोच सकते हैं कि अपने ऊपर समाजोन्नतिके कार्यका कितना भारी बोझ है ? आज इस लेखमें यही विचार करना है कि समाजकी उन्नति क्या है ? और उसके उपाय क्या हैं ? समाजकी भावी उन्नतिका विचार कर जब हम अपनी कल्पनामें उस उन्नत अवस्थाका चित्र खींचते हैं तब वह चित्र इस भांति बनता है कि सारी समाज शिक्षित है । क्या स्त्री क्या पुरुष क्या बालक और क्या वृद्ध सब शिक्षासे दीक्षित हैं और किये जा रहे हैं । व्याकरण, न्याय, साहित्य आदि संस्कृतके प्रसिद्ध दिग्गज सैंकडों विद्वान् हैं । प्रायः सारी समाज जैनधर्मके सिद्धान्तोंको अपनी अपनी बुद्धि अनुसार न्यूनाधिक जानती हैं । सेकडों जैन सिद्धान्तकी उलझनें सुलझानेवाले विद्वान हैं । अंग्रेजी शिक्षाका प्रचार व्यवहारयोग्य सबको है पर उसमें कई अंग्रेजीके बडे बड़े विद्वान हैं । प्रोफेसर हैं, बेरिष्टर हैं । वकील हैं । जज हैं । मजिस्ट्रेट हैं । कई वकालत और बेरिष्टरी पास करलेने पर भी उच्च श्रेणीका व्यापार कर रहे हैं । कई विद्यार्थी विदेशोंकी पदार्थविद्यासे अपनी जातिके व्यापारपर प्रकाश डाल रहे हैं । कई नवीन आविष्कारोंके लिये अपनी मस्तिष्क शक्ति लडा रहे हैं । कई अंग्रेजीके विद्वान संस्कृत और धर्मशास्त्रका ज्ञान प्राप्त कर वर्तमान शैलीमें जैनधर्मके ज्ञानको लिख रहे हैं । कई नवीन नवीन विषयोंकी पुस्तकोंकी रचनामें लगे हैं। कई भिन्न भिन्न प्रकारके कारखाने खोलकर व्यापारवृद्धिकी ओर लगे हुए हैं । कई संस्कृत और अंग्रेजी दोनों भाषाओंके विद्वानोंने त्यागव्रत धारण किया है इनमें कई ब्रह्मचारी कई क्षुल्लक और ऐलक दिखाई देते हैं । कई विद्वानोंने जीवन समाजसेवाके लिये समर्पण कर दिया

है और वे दिनरात समाजसेवाका कार्य कर रहे हैं। इनमेंसे किसीने पाठशाला ही खोल रखी है। दस पांचने मिलकर विद्यालय खोल दिया है—कोई ब्रह्मचर्याश्रममें काम कर रहा है। दस वीस उच्च श्रेणीके विद्वानोंने जैन कॉलेज खोल रखा है, किसीने अनाथालयका कार्य अपने हाथोंमें ले रखा है। कोई सिद्धान्त भवनमें बैठे बैठे अपने अध्ययनको बढ़ा रहे हैं। किसीने सरस्वती भवन खोल रखा है। कई विद्वानोंने मिलकर धर्मप्रचारका काम शुरू कर रखा है। कई विदेशोंमें धर्मप्रचारके लिये चल पड़े हैं। प्रान्त प्रान्तमें एक एक दो दो अनाथालय खुले हुए हैं—हाइस्कूल, विद्यालय, महाविद्यालय प्रत्येक प्रान्तमें दिखाई देते हैं। चार चार छह छह बोर्डिंग प्रतिप्रान्तमें बने हुए हैं जिनमें सैकड़ों विद्यार्थी पठन पाठन कर रहे हैं। प्रतिप्रान्तमें कन्यामहाविद्यालय, ब्रह्मचर्याश्रम, सिद्धान्तभवत उच्चश्रेणीपर कार्य कर रहे हैं। जैनियोंके प्रत्येक निवासस्थानपर एक छोटी मोटी धार्मिक पाठशाला दिखाई दे रही है। जैनियोंकी स्थितिके निरीक्षण करनेके लिये प्रत्येक प्रान्तमें एक सभा हैं और वह किसी जैनीकी स्थिति असंतोषप्रद होते ही शीघ्रतासे उसका उचित प्रबंध कर देती है इसलिये जैनीमात्रको भोजनकी चिंतासे चिंतित नहीं होना पड़ता। मंदिरोंका उचित प्रबंध है। वहाँ बड़ी शांतितासे जैनी भाई धर्मसाधन करते हैं। यह हमारी उन्नति अवस्थाका संक्षिप्त चित्र है। अब हमारी समाज इस स्थितिको प्राप्त होगी तब कहा जासकेगा कि जैनसमाज उन्नत है। अर्थात् समाजकी उन्नति हमें यहाँ तक करना है जिसका कि वर्णन हम ऊपर करचुके हैं।

अब इसपरसे हमारे पाठक विचार करें कि हमें इस अवस्थाको प्राप्त होनेके लिये कितना कार्य करना है। इस अवस्थाको हम उस समय पहुँच सकते हैं जब कि हमारा सबका ध्येय एक यही समाजोन्नति हो जाय। हम सबको स्वप्नमें भी इसका ध्यान नहीं छूटे और क्या सेठ, क्या पंडित क्या बाबू और क्या सब साधारण इसी धुनमे मस्त न होजाँय जबतक समाजके सब व्यक्ति अपनेको समाजका अंग न समझने लगेंगे और अपने व्यवहारसे समाजको कितनी क्षति पहुँचती है अथवा कितना लाभ होता है यह न जानलेंगे तबतक समाज उक्त दशाको प्राप्त नहीं होसकती। क्योंकि प्रत्येक जैनी जैनसमाजका अंग है। प्रत्येक जैन व्यक्तिके व्यवहारका समाजपर प्रभाव पड़ता है और समाजपर ही क्या देशपर प्रभाव पडता है। यहां एक जापानी और एक भारतवासी व्यक्तिका दृष्टान्त देनेसे हमारा यह कथन विशेष स्पष्ट होजायगा। कई भारतवासी एक [illegible]पानी स्टीमरमें यात्रा कर रहे थे। [illegible]के यात्री थे उस दर्जेके अनुकूल

भोजन स्टीमरकी ओरसे दियेजानेपर भारतियोंने किसी कारणवश वह नहीं लिया। एक युवा जापानीने देखा कि ये सब भारतवासी भूखे हैं अतएव उसने कुछ दूध, फल, मेवा लाकर इन्होको दिये। पहिले तो रिवाजके अनुसार इन्होने लेनेसे इन्कार किया पर उसके विशेष अनुरोधसे इन्होने वह भोजन लेकर उस भोजनसे अपनी संतुष्टि की फिर उस जापानी युवकका धन्यवाद करने लगे और उसे भोजनका मूल्य देने लगे। उसने भोजनका मूल्य नहीं लिया और हाथ जोडकर वह कहने लगा कि कृपाकर जब आप अपने देशको जावे तो अथवा अन्य कहीं यह न कहें कि जापानी इतने नालायक होते है कि उनकी स्टीमरोंमें भोजन तक नहीं मिलता। इस युवकका स्टीमरसे कुछ भी संबंध नहीं था। पर यह जापानका अपनेको एक अंग अवश्य समझता था। देशका जीवनही अपना जीवन है इसका उक्त जापानीको दृढ विश्वास था। उसने केवल अपने देशकी बदनामीके भयसे भारतवासियोंके साथ उक्त प्रकारका व्यवहार किया। कितना भारी देशप्रेम कितनी उदारता कैसा शुद्ध ऐक्य भाव! इस भावनेही तरुण मनुष्यके उक्त छोटेसे कार्यने जापानका कितना प्रभाव बढ़ा दिया देशको कितना ऊंचा उठा दिया। ऐसे ही मनुष्योंके लिये एक कविने कहा है कि:—

मरना भला है उसका जो अपने लिये जिये।
जीता है वह जो मर चुका इन्सानके लिये।

(अपूर्ण)

## जैनधर्मकी महिमा॥

कैसीथी वह शुभ घड़ी, जिनमतको जब प्रचार था।
सब दयामें लीन थे, अरु सुखमयी संसार था ।१।
धर्म अरु धनकी वृद्धि; प्रतिदिशि में थी सदा,
सौख्य करुणा और विद्याका भरा भण्डार था ।२
दिग् दिशाओंमें ज्ञानी ऋषि विचरते थे सदा।
जिनका विचरन गृहस्थाश्रमको धरम दातार था ।३।
इन्द्रियाजित् होकरके अध्ययन करतेथे पचीस वर्ष
तस्मात् यौवन बल व विद्याका अधिक आकार था ।४।
वंशजोंको जबसे इस शुभ मतसे घृण होने लगी
नर्क पथिगामी कुमति मत उनको वस हितकार था ।५।
पशु यज्ञकर्ता मांसभक्षी भोगी हिंसक बन गये
शीलकी गणिना घटी अरु नियोगका विस्तार था ।६।
कारण न कोई और मौजी दुर्भिक्ष मारी आदिका
पशु आप केवल और जिन मतका बड़ा तृस्कारथा ।७।

मौजीलाल जैन, कायमगंज।

---

॥ श्रीवीतरागाय नमः ॥

शेठ प्रेमचंद मोतीचंद दिगंबर जैन बोर्डिंग तरफथी प्रगट थतुं मासिक

# दिगंबर जैन.

# THE DIGAMBAR JAIN.

मुतं मुलेले विविधैश्चचिरै, दिगंबरजैन मिदं सुपत्रम् ।
प्रभो ! महावीर ! ! तव प्रभावात्, समुत्रमामुन्नतिमातनोतु ॥

| वर्ष ९ मुं. | वीर संवत २४४२, मार्गशीर्ष–पोष, विक्रम सं. १९७२ | अंक २–३ जो. |
|---|---|---|




गत मासमां मुंबाईमां कोंग्रेस प्रसंगे 'भारत जैन महामंडळ' मी. खुशाल टी. शाह- नी १६ मी वार्षिक ना विचारो. बेठक भारे उत्साहथी थई हती जे प्रसंगना प्रमुख प्रोफेसर मी. खुशालभाई तलकचंद शाह बी. ए. बी. एम. सी. बेरीस्टर एट लॉ; के जेओ एक स्थानकवासी जैन बंधु छे तथा हाल कोमर्शीयल कोलेजमां एकोनोमिक्सना प्रोफेसर छे तथा जेओ फ्रेंच, जर्मन, इटालीयन वगेरे भाषाना पण जाणकार छे तेमज जैन धर्मनुं पण सारुं ज्ञान धरावे छे तेओए पोतानुं भाषण अंग्रेजी भाषामां घणीज गंभीरताथी करी पोताना स्वतंत्र विचारो जैन समाज समक्ष रजु कर्या हता, जेमांना घणा विचारो अती महत्वना हता तथा एक ये विचारो माटे सभानी लागणी उश्केराई हती तेथी ते बाबतनुं टूंक दिग्दर्शन आ स्थळे करवुं योग्यज लेखाशे. मी खुशालभाईए जणाव्युं के-(१) जैन धर्मना सिद्धांतो सायन्सनी साथे मळताज जाय छे जेथी आपणी फरज छे के ए सिद्धांतोने अंग्रेजीमां अनुवाद करीने प्रकट करवा के जेथी जगतनुं हित अने जैन धर्मनी प्रभावना थाय. (२) सामाजिक उन्नति अने धर्मप्रचारनो बेवडो उद्देश सिद्ध करवाने जुदा जुदा प्रयत्न करवा करतां जैनोना त्रणे फिरकाओए एकत्र थईने ऐवा प्रयत्नो करवा जोईए अने तेथीज धारेला कार्यनी सिद्धि थई शके. (३) आपणामां मांहोमांहेना ज्ञातिभेदो दूर थई जैनोमां परस्पर रोटी बेटी व्यवहार थवानी जरुर छे. [४] जैनोमां रोग अने गरीबाई वधतांज जाय छे, जेथी आपणी खास होस्पीटालो थवानी जरुर छे. [५] मुंबाई, कलकत्ता वगेरे मोटा शहेरोमां जैनोनी पुष्कळ वस्ती छे ज्यां गरीब वर्गने माटे सस्तां भाडांनां घरोनी योजना थवी जरुरनी छे. (६) केळवणीना संबंधमां सरकारी वस्तीपत्रक परथी जणाय छे के केळवणीमां जैनोनो बीजो नंबर छे, पण १२॥

लाखनी वस्तीमां मात्र चार लाखज लखी वांची शके छे. पुरुष ६॥ लाख छे, जेमां ३८०००० लखी वांची शके छे तथा स्त्रीओ छ लाख छे, जेमां मात्र २४००० ज वांची शके छे ज्यारे ५ थी २० वर्षनी उमरनी मात्र ८८००० भणे छे ऐटले बाकीनी २८७०८०० स्त्रीओ तो अभणज छे. आ आंकडो केटलो चोंकावनारो छे! आ अज्ञानताज जैन कोमनी अवनतिनुं मुख्य कारण छे. स्वर्गीय मी. गोखलेना मत मुजब फरज्यात अने मफत केळवणीनी योजना सरकार करे तो आ अज्ञानता मटी शके, पण ते थाय ते पहेलां आ २८७००० बाळकीओ माटे १००० प्राथमिक शाळाओनी जरूर छे जेनो दरेकनो वार्षिक खर्च ४३७) सरकारी हिसाब प्रमाणे थाय, तो शुं दरवर्षे चार लाख रुपिया एकत्र करीने आवी शाळाओ न चलावी शकाय? जो श्रीमानो २५)-३०) तथा साधारण स्थीतिवाळा पांच पांच रुप्या दरवर्षे आपता रहे तो आवी प्राथमिक जैन शाळाओ सारी रीते चलावी शकाय तथा व्यवहारिकनी साथे धार्मिक ज्ञान सुलभताथी आपी शकाय. (७) ऊंची केळवणी माटे एक जैन कोलेजनी पण जरुर छे. शुं श्वेते दिगंबर जैनो एकत्रित मळीने हिंदु युनिवर्सीटीनी माफक प्रयास करे तो एक जैन कोलेज शुं नहि स्थापी शकाय! (८) समाजमां ऐक्यता अने ट्रेड युनीयन माटे एकज समाजना संगठननी जरुर छे अने तेने आगळ आगळ वधी [illegible]. (९) आपणा मंदिरोमां १० थी १२ करोड रुप्यानी [illegible] तथा [illegible] छे जेनुं व्याज मात्र केळवणी माटे वापरवामां आवे अथवा ते रुप्या व्याजे धीरवामां आवे तो जैन कोमने केटली बधी सगवड थाय? [१०] तीर्थ यात्रा, प्रतिष्ठाओ, रथोत्सवो वगेरेमां पाणीना रेलानी माफक लाखो रुप्या खरचाया जाय छे तेमांनो अडधोज भाग जो आपणी संस्थाओना निभाव माटे आपवामां आवे तो समाजोन्नति केटली बधी करी शकाय! (११) लग्नसरामां थतो लखलूट खर्च तथा मरण प्रसंगे करवामां आवतो बेशरम खर्च अटकाववो जोईए अने ते रकम समाज अर्थे वसुल करवी जोईए अथवा तो समाजे एवा खरचो उपर केळवणी माटे २५ के ५० टकानो लागो [वेरो] नांखवो जोईए. (१२) दरेक दुकानदार धर्मादानो फाळो दर वर्षे जुदो काढे छे अने तेनी बराबर व्यवस्था थतीज नथी तो आवा धर्मादाना फाळानी रकम एकठी करवामां आवे तोपण लाखो रुप्या केळवणी माटे मळी शके. (१३) जैन सिद्धांतनो प्रचार करवाने कुमार देवेंद्रप्रसादजी जे प्रयास करी रहेला छे तेने सर्वेए उत्तेजन आपवुं जोईए.

  

उपला विषयो उपर विवेचन करवा पछी मी. खुशालभाईए 'साधुवर्गने उध्धापो के सुधारो' ए विषय उपर जे विचारो दर्शाव्या हता तेथी श्वेते दिगंबरना घणा भाईओनुं मन दुखायुं हतुं. एमणे सामान्य रीते हालना साधुवर्गने तद्दन नमेरी काढी नालायक ठेरववानी कोशीशो करी हती !!! अने पाछळथी जणाव्युं हतुं के में कंई समस्त साधुवर्ग माटे कह्युं नथी पण अमुक माटेज, आवी कंईक गंभीर भेदवाळी हतो तोपण आ बाबतनी पुष्कळ चर्चा थने [illegible]

यमां थई हती. बधोज साधुवर्ग नालायक छे एम केम कही शकाय ? आजे आपणे जोईशुं तो दिगंबरीमां केटलो बधो ऊंचो आचारविचार पाळवावाळा मुनि, ऐलक, क्षुल्लक वगेरे नजरे पडे छे तथा केटलाक त्यागी, ब्रह्मचारीओ पण केटला बधा नियमो पाळे छे अने समाजनुं हित करी रहेला छे, तेम श्वेतांबरी अने स्थानकवासी समग्र साधुवर्ग पण कंई वखोडवा लायक नथी. तेओमां पण अनेक विद्वान मुनिओ विराजे छे अने समाजनुं उत्तम हित करी रहेला छे. आ बाबत उपर विवेचन करतां पहेलां मी. खुशालभाईए घणी दीर्घदृष्टि वापरवानी जरुर हती, ए कहेवुं कंई गेरव्याजबी नथी.



वळी मी. खुशालभाईए आ प्रसंगनी सबजेक्ट कमीटीमां एक बाबत उपर जे कायरपणुं बताव्युं हतुं, तेथी पण घणा भाईओनी लागणी दुखाई छे. आ बाबत एज छे के दोढ वर्ष थयां विना न्याये विना अपराधे जयपुर राज्य तरफथी जयपुरनी जेलमां सबडता एक समाजहितैषी पं. अर्जुनलालजी शेठीना छुटकारा माटे जैपुर महाराजा अने नामदार वायसरोय पासे एक डेप्युटेशन लई जवानो जे ठराव आ सभामां मुकावानो छे एवी सूचनाओ ए मंडळ तरफथी अगाऊथी प्रकट थई हती, ते ठराव सब्जेक्ट कमीटीमां बहुमते पसार थवा छतां प्रमुख मी. खुशालदासे ए ठराव "पोते सरकारी नोकर थया छे" तेथी मुकवानी ना कही अने जो ए ठराव मुकवो होय तो हुं राजीनामुं आपुं छुं ! एवो ज खुलासो कर्यो हतो तेथी सब्जेक्टनां मन दुःखायां हतां, अने भारे चकचार पछी प्रमुखना माननी खातर ए सवाल पडतो मुक्यो हतो, पण अमारे कहेवुं जोईए के, आवुं डरपोकपणुं बताववुं कोईपण रीते उचित नहोतुं. आ माटे भारतजैनमंडळना सेक्रेटरी बाबू अजितप्रसादजी एम. ए. एल. एल. बी. गवर्नमेंट प्लीडर, लखनोर पुष्कळ आर्टिकलो इंग्लिश 'जैन गेझेट'मां प्रकट कर्येज करे छे तेम जैन अजैन बधाज पत्रकारोए आ अवाज उपाडी लीधेलो छे तथा मीसीस एनी बीसेन्टे पण आ चर्चामां भाग लीधो छे तेमज ज्यारे पं. अर्जुनलाल शेठीने जयपुर राज्ये जयपुरमां विना अपराधे विना न्याये केद करेला छे, तो तेनो न्याय करवा माटे जयपुर राज्य अने नामदार वाईसरॉयने निवेदन करवाने डेप्युटेशन मोकलवानो ठराव करवो एमां ते सरकार विरुद्ध शुं कार्य हतुं के मी. खुशालदास आवी बाबतथी डरी गया हता ? भावी बळवान छे. जे थयुं तेथी कंई नासीपास थवानी जरुर नथी, पण आ मंडळना कार्यकर्ताओए पोतानो प्रयत्न चालु राखी आगेवानोनुं एक डेप्युटेशन जयपुर महाराजा अने नामदार वाईसरोय पासे घणीज ताकीदे लई जवाय एवी कोशीशो करवी जोइए. आपणा मायाळु अने लोकप्रिय वाईसरॉयनी विदाय थवानी तैयारी छे ते पहेलां आवुं डेप्युटेशन जवानी अत्यंत जरुर छे. सीधी रीते न्यायपूर्वक इन्साफ मांगवो, एमां जरा पण अडचण जेवुं नथी.



**ઔષધાલયની ટિકિટો.**

લગભગ બે વર્ષ થયાં માળવા દિગંબર જૈન પ્રાંતિક સભા તરફથી એક ઉત્તમ ખાતું ઘણીજ સફળતાપૂર્વક અને ઉત્તરોત્તર વૃદ્ધિપૂર્વક ચાલી રહેલું છે તે એ ખાતાનું શુદ્ધ ઔષધાલયજ છે. ઔષધાલયની હેડ ઓફીસ બડનગરમાં છે તથા આજ સુધીમાં લગભગ **૧૦૦ બ્રાંચ ઓફીસો** ખોલી શકાઇ છે, જ્યાંથી હઝારો દરદીઓ તદ્દન મફત શુદ્ધ દેશી ઔષધિનો લાભ લઇ રહ્યા છે. આ ઔષધાલયની આટલી બધી ઉન્નતિ થવાનું મુખ્ય કારણ એના ઉત્સાહી સંચાલક લાલા ભગવાનદાસજીજ છે, જેઓ પૂર્ણ પરિશ્રમથી આ ખાતાને ચલાવી રહેલા છે અને આથી પણ મોટા પાયા ઉપર પુરતી સગવડવાળું આ ઔષધાલયને બનાવવા માટે હાલજ એક યોજના પ્રકટ કરી છે જે આ અંકમાં આપેલી ઔષધાલયની ટીકીટ સંબંધીના વિજ્ઞાપનથી વાંચકોને જણાશેજ. એક રૂપ્યાથી ૧૦૦રૂપ્યા સુધીની જુદી જુદી આશરે ૧૮૦૦૦ **સુશોભિત ટીકીટો** આ ખાતા તરફથી પ્રકટ કરવામાં આવી છે જે દરેકે શક્તિ મુજબ ખરીદવાની જરૂર છે અને આથી આ ખાતાને સારી આવક મળી શકશે કેમકે જેટલી વધુ આવક આવશે તેટલી વધુજ સગવડ આ મફત ઔષધાલય કરી શકશે.

  

શ્વેતાંબરી ભાઇઓમાં જોઇશું તો બે ત્રણ અઠવાડિક પત્રો નિયમિત રીતે પ્રકટ થઇ સમાજને ચાલુ સ્થિતિનું દિગ્દર્શન નિયમિત કરાવ્યાજ કરે છે ત્યારે દિગંબર ભાઇઓમાં એવું એક પણ અઠવાડીક નથી એ શોચનીય છે, માટે હવે એ સમય આવી લાગ્યો છે કે એક **નિયમિત અઠવાડિક પત્ર** મુંબાઇ જેવે સ્થળેથી પ્રકટ થવાની જરૂર છે. અને બને ત્યાં સુધી "**જૈનમિત્ર**" નેજ અઠવાડિકરૂપમાં નિયમિત રીતે ફેરવી નાંખવાની આવશ્યકતા છે.

---




माणिकचन्द दिगम्बर जैन ग्रन्थ-माला; १-२:- स्वर्गीय दानवीर सेठ माणिकचन्दजीके स्मारकफंड (बंबई) से 'माणिकचन्द ग्रन्थमाला' निकालनेका ठहराव हुआथा वह अमलमें आ चुका याने इस संस्थाके मंत्री श्रीयुत् पं. नाथुरामजी प्रेमीने इस ग्रन्थमालाके दो संस्कृत ग्रन्थ प्रकट किये हैं जिसके नाम हैं–(१) लघीयस्त्रयादि संग्रह (पृ. २००) और सागारधर्मामृत (पृ. २५०)। दोनोंकी छपाई सफाई उत्तम है और टाईटल पृष्ठ आकर्षणीय है जिसपर सेठ माणिकचन्दजीका चित्र रखा गया है तौ भी इसका लागतका मूल्य सिर्फ छह आना और सात आना है। प्रथम ग्रन्थमें (१) भट्टाकलंकदेव-कृत लघीयस्त्रय स्तोत्र (तात्पर्यवृत्ति सहित), [२]. भट्टाकलंकदेवकृत स्वरूपसंबोधन और [३–४] अनन्तकीर्तिकृत लघु बृहत् सर्वज्ञ-सिद्धिका संग्रह है और इसका संशोधन पं. कल्लापा भरमाप्पा निटवे द्वारा हुआ है। दूसरा ग्रन्थ पंडितप्रवर आशाधरविरचित सागारधर्मामृत (पूर्ण) स्वोपज्ञ–भव्य कुमुद-चन्द्रिका टीका सहित है जिसका संशोधन पं. मनोहरलाल शास्त्रीद्वारा हुआ है। ग्रन्थमाला-के यह दोनों ग्रन्थ संस्कृतमें बड़े महत्वके नवीन प्रकट हुए हैं और लागतके मूल्यसे ही मिलते हैं इसलिये धर्मात्माओंको इसकी पचीस २ प्रतियाँ मंगाकर सिद्धान्त पाठशाला (मुरैना), स्याद्वाद विद्यालय (काशी), ब्रह्मचर्याश्रम (हस्तिनापुर), महाविद्यालय (मथुरा) आदि संस्थाओंमें उपयोगके लिये दानस्वरूप भेजना चाहिए जिससे इस संस्थाको लाभ हो और ज्ञानदान भी हो। हरएक मंदिरमें भी ऐसे ग्रन्थकी एक २ प्रति होनेकी आवश्यक्ता है इसलिये हरएक मंदिरके प्रबंधकर्ताओंको उचित है कि अपने द्रव्यसे या तो मंदिरके भंडारके द्रव्यसे इस ग्रन्थमालाके दोनों ग्रन्थ मगा लेना चाहिए। मंगानेका पता–मैनेजर, जैनग्रन्थरत्नाकर कार्यालय, हीराबाग–बम्बई और (२) मैनेजर, दिगम्बर जैन पुस्तकालय, चंदावाड़ी–सूरत।

मृगांकलेखा:–लेखक–मुनि विमल-विजयजी और प्रकाशक–आत्मानंद जैन सभा-अंबाला शहर। पृ. १६० और मूल्य ०।≈)। यह एक उपन्यास हिन्दी भाषामें है जो सं. १४२२का रचा हुआ एक प्राकृत श्वे. ग्रन्थ तत्त्वकौमुदीपरसे नाटकके रूपमें नवीन ही लिखा गया है और सुशीला मृगांकलेखाका चारित्र बहुत ही शिक्षाप्रद है। प्रकाशकसे प्राप्य।

उपन्यासमाला:–सम्पादिका श्रोत्रिया पूर्णादेवी–बीजनोर। वार्षिक मूल्य बारह आने। यह सचित्र उपन्यासमाला मासिक रूपमें निक-लती है। इस प्रथम अंकमें आज्ञापालन नामका उपन्यास ४८ पृष्ठोंमें अपूर्ण है।

हिन्दी मास्टर:–नरसिंहपुर (C. P.) से प्रकट होता हुआ मासिक पत्र। वर्ष १५ अंक २। वार्षिक मूल्य बारह आने। इस मासिकमें अनेक उपयोगी लेखों प्रकट होते हैं। इसी अंकमें साहित्यसेवाका लेख बहुतही अच्छा है। मूल्य भी बहुत कम है। हिंदी पाठकोंको अवश्य ग्राहक होना चाहिए।

गहोईवैश्यपत्रिका:-नरसिंहपुर (C. P.) से प्रकट होता हुआ नवीन मासिक पत्र। वर्ष १ अंक २-३। वार्षिक मूल्य रु. १॥)। गहोई वैश्य ज्ञातिकी उन्नतिके लिये इस मासिककी योजना हुई है। लेख अच्छे २ रहते हैं।

'जयाजी प्रताप' खास अंक:—ग्वालियर स्टेटकी तरफसे इस नामका अंग्रेजी-हिन्दी भाषाका एक बड़ा साप्ताहिक पत्र निकलता है जिसका यह सचित्र विशेषांक सिंधिया नरेशकी ४० वीं वर्षगांठकी खुशीमें निकाला गया है। जिसमें अलग २ रंगकी शाहीसे छपे हुए कोई १२० चित्र अनेक प्रकारके हैं और १० इंग्लिश भाषाके तथा २६ हिन्दी भाषाके लेख हैं। सारा अंक ही रंगीन बार्डरसे छपा हुआ है। यह विशेषांक बहुत आकर्षणीय है और ..के अनेक लेख महत्वके हैं। इस अंकका अलग मूल्य १) रु. है, परंतु ग्राहकोंको विनामूल्य मिलता है। साप्ताहिकका वार्षिक मूल्य डांकव्ययसह ३) रु. है। मगानेका पता-मैनेजर "जयाजी प्रताप"—ग्वालियर।

महावीरउदासीनाश्रमः—कुंडलपुरमें ब्र० गोकुलप्रसादजीके प्रयाससे ७०००) रु. का चंदा होकर दो वर्षसे इस उदासीनाश्रमकी स्थापना हुई है जिसका यह द्वितीय रिपोर्ट है। अभी ७ उदासीन श्रावक इस आश्रमका लाभ ले रहे हैं। वार्षिक खर्च अंदाज २००) रु. है। ज्यादे सहायताकी आवश्यकता है। सहायक मंत्री पं. स्थापित श्रीजैनसिद्धान्तविद्यालय व मिडिल स्कूल, मुरैनाका यह नवीन पठनक्रम और नियमावली है। इसके नियम और पठनक्रम दूसरे विद्यालयों, बोर्डिंगों, पाठशालाओंको अनुकरणीय हैं। हरएक विद्यालय, बोर्डिंग और पाठशालाके कार्यकर्ताओंको उचित है कि इस नियमावलीको मंगाकर एकवार अवश्य निरीक्षण करें।

"The Indian Engineer" धी इन्डीअन एन्जीनीयर:—मद्राससे प्रकट होता हुआ अंग्रेजी भाषाका सचित्र मासिक पत्र। वर्ष १ अंक १-२। वार्षिक मूल्य ६) रु.। इसमें शिल्प विषयक बहुतही महत्वके लेख रहते हैं। अंग्रेजी भाषा जाननेवाले व्यापारीओंको अवश्य ग्राहक होना चाहिए।

म्हैसुर बोर्डिंगका रिपोर्ट:—ता. २५ नवम्बरको श्रीमान् म्हैसुर नरेशने साथ पधारकर म्हैसुर जैन बोर्डिंगका निरीक्षण किया था। उस वख्त बोर्डिंगका जो इंग्लिश रिपोर्ट श्रीमानको वांचकर अर्पण किया गया था वही यह सुशोभित रिपोर्ट है। सेठ एम. एल. वर्द्धमानैय्याके प्रयाससे ६ वर्ष हुए इस बोर्डिंगका कार्य अच्छा चल रहा है। अभी २६ विद्यार्थी लाभ ले रहे हैं।

कटनीमुड़वाराकी पाठशालाका रिपोर्ट:—श्री. जैनपाठशाला और छात्रालय कटनीमुड़वारा (जबलपुर) का यह द्वितीय रिपोर्ट वांचनेसे विदित होता है कि दो वर्षमें इस पाठशालाने आशातीत उन्नति की है। पाठशालामें लौकिक और धार्मिक दोनों प्रकारकी शिक्षा दीजाती है। इस पाठशालाने छात्रालय, जैनकन्याशाला, जैन रात्रिशाला, जैन शास्त्र-सभा आदि चार पांच संस्थायें खोल रखी हैं

१००००) रु. का स्थायी फंड है। हरएक पाठशालाके कार्यकर्ताओंको उचित है कि इस रिपोर्टको एकवार अवश्य पढ़ें।

**बीजनोर बोर्डिंगका रिपोर्ट**–छ वर्ष हुए इस बोर्डिंगका कार्य ठीक चल रहा है। अभी १५ छात्र शिक्षा ले रहे हैं। धर्मशास्त्रकी पढ़ाई पं. माणिकचंदजीद्वारा अच्छी होती है। इसमें स्थायी फंड नहीं है इस लिये बीजनोर प्रान्तके भाइयोंको उचित है कि वे इस बोर्डिंगको सहायता देते रहें।

**दुधगाँव शिक्षणप्रसारक संस्था**:–इस संस्थाका यह चौथा रिपोर्ट देखनेसे विदित होता है कि इस संस्था द्वारा विद्यार्थिओंको स्कोलरशीप, छात्राश्रम, अनाथफंड, ग्रंथमंदिर, विद्यार्थिओंको मदद आदि कई कार्य हो रहे हैं। वार्षिक खर्च १०००) रु. है। मेम्बर फी कमसेकम दो रुपया है। प्रबंध बहुत अच्छा है।

**जैनजातिसुधार गारिका १–२**:–श्री भगवती आलय नवयुवक मंडली करहल (मैनपुरी)ने इस नामकी दो छोटी २ पुस्तकें प्रकट की हैं जिसमें विवाह प्रसंगपर गाने योग्य गारिकाका संग्रह कविवर हजारीलालकृत है। हरएकका मूल्य आधाआना और २) रु. सैंकडा है।

**દશાશ્રીમાળી હિતેચ્છુ**:–દશાશ્રીમાળી જ્ઞાતિની ઉન્નતિ માટે આ માસિકનો જન્મ ધોરાજી (કાઠીયાવાડ) થી થયો છે. વાર્ષિક મૂલ્ય રૂ. ૧) છે. લેખો સારા આવે છે. દશાશ્રીમાળી ભાઇઓએ ગ્રાહક થઇ ઉત્તેજન આપવું જોઇએ.

**પરલોક પ્રકાશ**:–આ નામનું ૧૨૫ પાનાનું પુસ્તક મર્હૂમ ઝવેરી મોણસી અમુલખના સ્મરણાર્થે **દુર્લભજી ત્રી. ઝવેરી (મોરબી, કાઠીયાવાડ)** એ પ્રકટ કર્યું છે, જેમાં પ્રથમ ભાગ **શોકશમન** મૃત્યુ બાદ બેસણામાં વાંચવાનો છે. તથા બીજો **મૃત્યુસુધારસ** ભાગ મૃત્યુ શય્યાપર પડેલા બીમાર પાસે વાંચવાનો છે. આ ઉપયોગી પુસ્તક ઓછામાં ઓછા પાંચ પ્રસંગે વાંચી સંભળાવવાનું વચન આપનારને પોસ્ટેજ માટે માત્ર એક આનાની ટીકીટ મોકલનારને પ્રકાશક પાસેથી **તદ્દન મફત** મળે છે.

**સ્વામી રામતીર્થ ભાગ ૮–૯**:–સસ્તાસાહિત્યવર્ધક કાર્યાલય (અમદાવાદ) તરફથી પ્રકટ થતી વિવિધ ગ્રંથમાળાનો ૪૭૫ પાનાંનો ૬૧–૬૨–૬૩ મો આસંયુક્ત મણકો છે. જેમાં સ્વામી રામતીર્થના ઉપદેશના સંગ્રહનો ૮ મો તથા ૯ મો ભાગ છે. છુટક કિ. ૦॥। અને ગ્રંથમાળાનું વાર્ષિક મૂલ્ય રૂ. ૨) છે.

---

## नका समाचार।

**मुंबाइमां** कोंग्रेस प्रसंगे दि. नवा मंदिरमां त्रण जाहेरसभाओ थइ हती, जेमां पं. खूबचंदजीए जैनधर्म, ब्र. शीतलप्रसादजीए परमात्मानुं स्वरूप, अने बाबू दयाचंदजी गोयलिये "जैन धर्मनी साथे लोक व्यवहारनो संबंध" ए विषयो उपर उत्तम भाषणो आप्यां हतां.

गजपंथाजीनो मेळो:—नासिक तरफ प्लेगने लीधे आ तीर्थनो मेळो माहासुद १३ने बदले चैत्र सुद ८ उपर भरवामां आवनार छे अने ते प्रसंगेज मुंबाइ दि. जैन प्रांतिक कोन्फरंसनी बेठक थशे.

आहारदानका नवीन उपाय:—श्री ऋषभब्रह्मचर्याश्रम (हस्तीनापुर)में ६८ ब्रह्मचारी ७ से १९ वर्षकी उमरवाले रहते हैं जिनका एक दिनका भोजनखर्च २९) रु. होता है और वर्षके ३६९ दिनोंके लिये ३६९ ग्रहस्थों यह भार उठा ले तो सहज ही यह कार्य हो जावे और ऐसे आहारदानमें चारों दान गर्भित है। ऐसी सूचना प्रकट होनेपर २२ दिनका खर्च तो १२ महाशयोंने देना स्वीकार किया है और इस प्रकार अन्य श्रीमानोंको उचित है कि इस आश्रमको एक २ दिनका भोजन खर्च रु. २९)-२९) भेज देवें जिससे ३६९ दिनकी पूर्ति हो जावे और आश्रमका काम भले प्रकार चलता रहे।

रायपुरमें गत मासमें वेदीप्रतिष्ठा बड़े समारोहके साथ हुई थी जिसमें बाहर अनेक विद्वानोंने पधारकर तीन दिन तक उपदेशक सभाएं की थीं और मंदिरजीको २१४५)की आमदनी हुई थी।

**मुलाकात** लीधी:—कोंग्रेस प्रसंगे मुंबाइमां ओ. पं. मदनमोहन माळवीआ, देशभक्त महात्मा मोहनलाल करमचंद गांधी, ओ. रायबहादुर लाला सुलतानसिंहजी दिल्ली, बाबु अजितप्रसादजी लखनउ, बाबु दयाचंदजी, कुमार देवेंद्रप्रसादजी आरा, सौ. विद्यागौरी अने सौ. शारदागौरी बी. ए. वगेरेए मुंबाइना श्राविकाश्रमनी खास मुलाकात लइ आश्रमना कार्यथी संतोष पामी श्रीमती मगनब्हेनना आवा परमार्थी कार्यनी अतीव प्रशंसा करी हती.

सभापति हुए:—खुर्जेके रायबहादुर पं. सेठ मेवारामजी रानीवाले म्यूनिसीपालिटी और इ. सी. हाईस्कूलके सभापति हुए हैं।

रावबहादुर थया:—सोलापुरनिवासी शाह गौतम मोतीचंद वकीलने रावबहादुरनी पदवी मळी छे.

स्याद्वाद महाविद्यालय (काशी) को अक्टूबर मासमें ६६७)-॥ और नवम्बर मासमें ४८६॥।-)की सहायता मिली थी।

जैन पद्धतिसे विवाह और दान:—जैन बालसभा हाथरसके मंत्री मीथीलालजीकी भगनीका विवाह गत मासमें जैनपद्धतिसे हुआ जिसमें लग्नसे विदा पर्यन्त हरएक विधि जैनपद्धतिसे की गई और वेश्यानृत्य, आतशबाजी मंडपवन आदि कुरिवाज कुछभी नहीं किये गये और श्रीमान लाला गुलाबचंदजी अजमेर (वरपक्ष)की तरफसे ५१६) रु. मंदिरोंमें उपकरणादिके लिये और अनेक संस्थाएं और चार पत्रोंको सहायता दी गई है जिसमें १) रु. 'दिगंबर जैन' को भी मिला है। ऐसा मौका दा वरसमें प्रथम ही था।

# हमारे दादाजी मदरसेमें नहीं पढ़े! हम क्यों पढ़े?

My grandfather never went to School! why should I?

आज हम देश के इस कोने से उस कोने तक जिधर सुनते हैं एकही शब्द कानों में आकर गूंजता है। जिधर देखिये एकही पुकार, एकही धुन और एकही विचार लोगों पर सवार है। राजनैतिक पुरुषों, समाज के नेताओं, सरकारी कर्मचारियों व प्रजा के हर वर्ग में यहांतक कि शासकों में "शिक्षा सुधार" व "शिक्षा प्रचार" का ही चर्चा होता दिखाई देता है। हमारा पहले तो यही ध्यान होता है कि शायद यह वीसवीं सदी का फैशन है। सब ही कहते हैं कि बीसवीं सदी फैशन का युग है; अगर यह सच है तो शिक्षाप्रचार की इतनी चिल्लाहट का भी फैशन होना सम्भव है।

अगर यह वास्तविक फैशन है तो हमको यह कहना पड़ता है कि हमने आजतक किसी फैशन के प्रचार का ऐसा आन्दोलन होते न सुना, न देखा; और फिर फैशन का मौसम होता है वह दो चार महीने रहा और उसका बदल फिर किसी नये फैशन से हो जाता है। लखनऊ और पैरिस से तो २४ घन्टे में ही फैशन बदल जाया करते हैं।

शिक्षा की धुन बांधना अगर फैशन होता तो शुरू में उसका जोर और पीछे-से उसका गिराव जरूर होना चाहिये था। यह तो शुरू में बे मालूम शुरू हुआ और और अबतो बुरी तरह देश के हर पुरुष और स्त्री के पीछे पड़ा।

एक तरफ तो समाज के अगुआ राज़-कर्मचारी शिक्षाप्रचार के लिये अनेक तरह की तजवीजें करते तथा आम लोगों की उस ओर रुचि दिलाते हैं, दूसरी ओर जिस जगह देखिये क्या गांव में क्या शहर में, अधिकतर मनुष्यों को यही खब्त सवार हो गया है कि लड़कों व लड़कियों को मदर्से पढ़ने के लिये भेजो।

कुछ वर्ष पहले हमारे दादाजी जब इसी दुनिया में थे तब हमने उनसे एक दिन पूछा कि दादाजी, आपने कभी किसी मदर्से में भी कुछ पढ़ा था। वह हमसे बहुत क्रोधित हुए और कहने लगे कि कैसा मदरसा। यह मदर्से बदर्से तो खेल हैं। जब हम बालक थे स्कूल का नाम भी हमने नहीं सुना था।

यह सुनकर हमको आश्चर्य हुआ कि परमेश्वर की कृपासे हमारे दादाजी गांव के पंच बिरादारी के प्रतिष्ठित सज्जन थे और उन्हो ने अपनी जवानी के वक्त अपने उद्योगद्वारा द्रव्य भी खूब कमाया था। आपकी आयु ८० वर्ष की होने पर भी वह हाथ पैरों से चंगे थे और आठ

दश मील का चक्कर लगाये विना उनको खाना भी हजम नहीं होता था।

हमारे पिता ने हमको बालकपने से ही मदरसे में बिठा दिया। माता का हमारे उपर प्रेम था और अगर हम कभी मदरसे न जाते और इधर उधर खेलने लगजाते तो वह हमसे कुछ नहीं कहतीं; परन्तु जब हम घरमें आते वह भी किताब लेकर पढ़ने के लिये तंग करतीं। हमारे पिताजी कड़े थे। उनको जो कहीं यह मालूम हुआ कि बेटा आज मदरसे नहीं गया तो विना मारे नहीं छोड़ते।

हमने एक दिन अपने माता व पिताजी से तंग आकर दादाजी से कहाः–दादाजी, यह क्या बात है। घर में आकर बैठते हैं तो माता तंग करती हैं कि किताब लेकर पढ़। बाहर खेलते हैं तो पिताजी नाक में दम कर मारते हैं और पीछे पड़ते हैं कि मदरसे में जा। मदरसे में गये और गुरुजी का डंडा चलता है। वह कहते हैं यह याद करो, यह घोको, इस सवाल को करो, यह लिखो, वह सुनाओ। आप भी तो बालक थे, आपने एक दिन कहा था कि उस समय मदरसे स्कूल नहीं थे यह मदर्से क्या हमारे ही भाग्य में बदे थे। आप भी तो दुनिया में आये, आपने भी तो अपना जीवन दुनिया में बिताया, आपने भी तो अपने कुटुम्ब का पालन किया और सब कारज किये; परन्तु आपने तो एक भी किताब नहीं पढ़ी और फिर भी आपने कमाई भी की, मान भी पाया और आराम से भी रहे। हमारी समझ में नहीं आता कि पिताजी और माताजी क्यों व्यर्थ तंग करते हैं और जब देखो तब मदरसे और क्लास की बात करते रहते हैं। आप ही जरा उनको धमका कर हमारा पीछा छुड़ाइये। हम तो जब जरा कुछ कहते हैं तो पिताजी हमको बुरी तरह धमकाते हैं।

हमारे दादाजी ने बड़ी प्रसन्नतासे हमारी बात सुनी और बोले–'बेटा, जो तुम कहते हो सच है। हमारे गांव में बल्कि जिले में जब हम बालक थे कोई स्कूल नहीं था। हमने स्कूल का नाम भी नहीं सुना था। लेकिन अब कुछ हवा बदल गई है। मदरसे में पढ़े विना अब कोई बालकों को अपने पास भी नहीं बिठाता। विना पढ़े-लिखों को अब कोई अपनी बेटी नहीं ब्याहता। विना पढ़े लिखे को अब कोई सरकार में नहीं पूंछता। जब हम बालक थे हमने कानून व कायदों के कभी अपने गांव में नाम भी नहीं सुने थे। सब काम जबानी आपस के भरोसे पर करते थे। कोई लिखा पढ़ी भी तो हम लेन देन की नहीं करते थे। अब तो विना पढ़े लिखे कि खराबी है, पटवारी अलग तंग करता है। वह कुछ अट की सट्ट लगा देता है। वह कहता है करना पड़ता है। हम कुछ कानून कायदे समझते हैं नहीं। छोटी छोटी बातों पर

कानून की दफा लगाकर पुलिस का कानिस्टबिल भले आदमियों को चालान करा देता है। जो आता है बेगार मांगता चला आता है। बेटा! जो तुम आराम से जिन्दगी में रहना चाहते हो तो हमारी तो यही सलाह है कि तुम पढ़ो, वस अब विना पढ़े लिखों की खराबी है।

दादाजी की यह बात सुनकर तो हम सन्नाटे में आगये, और किसी तरह अपना बचाव न देख, हमने सोचा–जो कुछ हो अब पढ़ने में ध्यान लगावेंगे। परन्तु उस रोज की बातचीत से हमारी पूर्ण संतुष्टि न हुई। एक दिन हमने अवसर पा फिर अपने दादाजी से इस विषय पर बातचीत शुरू की।

क्यों दादाजी, आजकल के जमाने में और पहिले जमाने में क्या फर्क होगया कि जो पहिले मदरसे में पढ़े विना काम चल जाता था और अब मदरसे में जाये विना काम नहीं चलता।

दादाजी बड़े प्रसन्न हुए और कहने लगे कि बेटा, जो तुम्हारी शंका है वह मैं समझ गया। जो कुछ मैं कहता हूं ध्यान देकर सुन।

जब हम बालक थे रेल और तार का नाम ही कहां था? सड़कें भी मुश्किल से ही कहीं कहीं दिखलाई देती थी।

गांव और शहरों में रहनेवाले अपना जीवन अपने गांव और शहरों के हद में समझते थे। बहुत कम पुरुष ऐसे होते थे कि जिनको अपने घर से २५ या ३० कोस से जियादा दूर कभी किसी जगह आने जाने का काम पडता था। हमारे यहां बाहर की कोई चीजें न आसकती थी और न हमारे यहां की कोई चीज जियादा बाहर जासकती थी। हम अपने गांवो के जुलाहों की हुई गजी पहना करते थे। जूता भी हमारे ही मोचियोंका बना होता था। ब्याह शादी में पोशाक में चन्देरी की पगडियें, थान जो अमीर आदमी होते थे देते थे। तथा और इसी प्रकार लोहे, पीतल, तांबे की चीजें सब हमारे आसपासकी ही बनी हुई नरवर मगरौनी, मथुरा से आ जाया करती थीं। हम खुद नाज का व्योपार करते थे। गांवों से अनाज गाड़ियों में भरकर हम शहरों में बिकवाते थे और उसके ऐवज में वही गाडियां बरेलीका गुड; शकर व दूसरा सामान भरकर ले आया करती थीं जो हम बेच लिया करते थे।

उस समय न मलमल थी न लंकलाट, न गाज थी, न बुक, न डासन का जूता था, न जर्मनी के खिलौने, न बाजे, न स्विडन की दियासलाई। गांवों में हमारे सब काम बिरादरी व गांवों की पंचायतों से तय होते रहते थे। उस समय न वकील थे, न मुख्तार, न जज और मुन्सिफ, और न स्टाम्प और न अदालत, न हम कुछ लेन-देन की कोई लिखा पढी करते थे, न हम

कोई दस्तावेज पर स्टाम्प लगाते थे। बही-खाते रहते थे जिनसे लेन देन था उनसे लेते देते थे। ज्यादातर सचाई का ही व्योहार होता था और जो किसी ने कभी बेईमानी की तो पंचायत से उसका निपटारा हो जाता था और उस से कोई लेन देन नहीं करता था।

हमारे समय में कोई डाकखाने व तारधर भी नहीं थे। चिट्ठी पत्री नाइयों अथवा नौकरों द्वारा आसपास के गांवों में कभी कोई शायद भेजता हो। वह भी व्याह की लगुन भेजते समय या और ऐसे ही अवसरों पर। दूर देश अव्वल तो कोई निकलता ही नहीं था और जो निकल गया तो फिर उसकी खबर परमेश्वर के हाथ थी। कुटुम्बी और परिवार जब वह पिंडारियों व ठगों से बचकर लौट आता था समझते थे कि अब यह दुनिया में है।

कोई कानून, कायदे, म्युनिसिपेलिटी, पुलिस, बोर्ड ऐसे नहीं थे जैसे कि अब पिछले ६० वर्षों में (यह बातचीत ३० वर्ष से ऊपर की है) हो गये हैं। डाके, लूट, चोरी उस समय जरूर ज्यादा होती थीं और उनका डर रहता था; लेकिन गांववाले मिलकर सब अपनी हिफाजत का प्रबन्ध करते थे।

गांव के काश्तकार और जमींदार अपनी जमीन जोतने व खेती कराते थे, जानवर पालते थे, सरकारी मालगुजारी तहसील में जमा करा देते थे या सरकारी बांटों पर से बांटकर शहना व कानूनगो या कमाविसदार लेजाया करता था। वह जब आते थे गांववाले उनको सरकारी ऑफिसर समझकर बड़ी इज्जत करते और डरते थे। और उनको हर तरह खुश करके पीछे भेज देते थे। उनको गांवबाले अपना मां, बाप कहकर पुकारते थे और देश के राजा का दर्शन तो शायद ही कभी भाग्यवश ही किसी गांववालों को जन्मभर में हो जाता था। उस समय खाने पीने की चीजों के गांवों में भंडार भरे रहते थे। दूध और घी की कमी नहीं थी। अखाड़ों पर कुश्ती, सुबह शाम कसरत करते और डंड पेलते थे। घर पर आते तब माता बड़े प्रेम से खाना खिला देती थी और हमेशह हमको बुरे रास्ते से डरने के लिये उपदेश दिया करती थी। या तो हम अपने बाप के साथ खेतों में जाकर आसामियों से उघाई करते और बैलों और जानवरों को देखते और जब घर में आते अपने भाई व बहनों के साथ खेला करते। हमारी माता लड़कियों को अपनी सहेलियों के साथ गुड़ियां व गुड्डा का खेल खेलने को उत्साहित करती थी। गुड़ियाओं के घर बनाना, उनके लिये कपड़ा तैयार करना, पकवान बनाना, आपस के नाते, शादी की रस्में यह सब उसी खेल में हमारी माता सिखाती थीं और यह गुड़ इसमें भाग लिया करती थी। रात को

जब हम अपने बाप के साथ घर पर सोने जाते तो हमको हमारे बाप या माता राजा भोज, विक्रमादित्य, जयचन्द, उदयपुर के राजा इनकी बहुतसी कहानियां सुनाया करते। जब हमारे घर के आगे पंचायत जुड़ती थी हम चुपचाप अपने बाप के सामने जाकर बैठ जाते और पंचों की बातें सुना करते थे।

बेटा, उस समय में और अब तो जमीन और आसमान का फर्क है। अब तुम्हारे लिये कलकत्ता और बम्बई ऐसा है जैसा कि हमारे गांव से १० कोस पर गांव था। विलायत और अमेरिका ऐसे हैं जैसे उज्जैन से लश्कर गये और उसमें भी कोई डर नहीं। आठ आने खर्च किये और झट कहो जहां से खबर मंगाली। अगर तुम्हारे बाप कभी लाहौर या करांची जाते हैं तो झट हमारे पास तार आजाता है कि हम अच्छे हैं, फलाने दिन पीछे आवेंगे, हम तार तुम्हारे मास्टरजी से पढ़वा लेते हैं। अपने घर के बहुत से कुटुम्बी और नातेदार अब दूर दूर शहरों में जाकर किसी ने सरकारी नौकरी करली, कोई वकालत, मुख्तारी करता है, कोई कारखाने में नौकर है, कोई दूकान करता है, दो एक तो चीन जापान तक पहुंच गये; परन्तु उन सब की बराबर हमारे पास चिट्ठी राजाखुशी की आती जाती हैं और कभी हम तुम्हारे बाप से और कभी मास्टरजी से जवाब लिखवाकर डलवा देते हैं। अब जमीन का बन्दोबस्त होता है, हकियत का दाखला होता है, हजार तरह की पूछताछ होती है। बन्दोबस्त के साहब के यहां एक भले आदमी ने जाकर हमारी जमीन की बाबत लिखा दिया कि वह तो उस जमीन को २० वर्ष से जोतता है और उसपर उसका हक रहा है। उसको मौरूसी पट्टा झूठी गवाहियों पर से मिल गया। हमारे बाप ने कागज जमीन के सम्हालकर नहीं रक्खे थे। पट्टे वट्टे तो कोई थे नहीं। रसीद सरकारी थी सो वह खोगई। गांव के एक पंच ने गवाही हमारी दी थी; लेकिन दूसरे ने चार गवाह पेश कर दिये, जमीन पुश्तैनी हाथ से जाती रही। पुलिस के थाने और चौकी बनगये। कानून बने हैं उनको गांववाले अभीतक समझते हैं नहीं। पुलिस का जमादार आया और उसने कानून की किताब जेब से निकाली, दफा पढ़ी और गांववालों की मुंह की हवा छूटी। बस, मुट्ठी गरम करते ही बनती है। परसों पडोस में दो आदमियों में झगडा होयगा। एक ने दूसरे के थप्पड मारदिया। अब वह मुकद्दमा अदालत में चलाया जारहा है दोनों ने वकील बुलाये हैं।

अब व्यापार आस पास के गांवों से नहीं होता। रेल के होजाने से बम्बई, कलकत्ता, कानपुर, करांची की सीधी दिसावर चलती है। तुम्हारे भाई की बजाजी की और आढत की दूकान है; अगर उसने

मदर्से में न पढ़ा होता तो स्टेशन के बाबूओं को तार लिखाई, चिट्ठी लिखाई, बिल्टी लिखाई देते देते नाक में दम आजाता।

अब घर में जब तुम जाते हो कभी तुमने अपनी मां को तुम्हारी बहनों को गुड्डा गुडियों का खेल खिलाते देखा है, वह उसको स्लेट लेकर पढ़ाने बैठ जाती है या कभी सिलनेका काम कराती है। दूध और घी दिसावरों में मांग के कारण इतना महंगा होगया कि जितना हमने दूध और घी पिया है उतना तुमको शायद पानी भी पीने को न मिले। अखाडे, कुस्ती और कसरत के काम कम हो गये; मदर्सों में क्रिकेट, फुटबाल, हॉकी, टेनिस के आगे सब भूल गये। हमारे गांव में भी तो लड़के क्रिकेट खेलते और जमानास्टिक करते हैं।

गांव की पंचायतें अब दिखाई भी नहीं देतीं। अदालत मुन्सफी और मजिस्ट्रेटी के दरशन बिना कैसे भी पिन्ड नहीं छूटता। सरकारने जो पिछले कहत के बाद माफी की थी उसका हाल छापकर बांट दिया था, कायदे बनाये थे, हमारे गांव के बहुतसे आदमियों को हाल नहीं मालूम हुआ। तहसील के आदमी आये और गांववालों को फुसलाकर कि हम तुम्हारी माफी करावेंगे खूब रुपया बनाकर लेगये।

बेटा, अब तुम्हीं सोचो कि बिना पढ़े लिखे आजकल कैसे ठीक लग सकता है? तुम्हारे बाप नौकरी सुबह ८ बजे जाते हैं। और रात को ८ बजे आते हैं। दिनभर काम करते थक जाते हैं। हमारे बापको कभी इतना काम ही नहीं था। हम उनके साथ रहते थे, अच्छी बातें सीखते थे तुम्हारे बाप तुम्हे पढावे किस वक्त, अच्छी बातें सिखावे किस वक्त, बिचारा थका थकाया आता है खा पीकर पड़ रहता है। घरमें पूजन, पाठ, कथा का तो जिकर ही कहां है।

हां एक बात और याद रखना कि अब रोज कोई न कोई ऐसी नई बात निकल आती है जिसमें सब काम करने का ढंग सीधा हो जाता है।

खेती की कलें, पानी निकालने की कलें, हर तरह की चीजें बनाने की तरकीबें हमारे गांव के जो लोग पढ़े लिखे हैं वह तो खूब ही फायदा उठा रहे हैं।

बेटा! यह समझलो कि चाहे तुम खेती करना या हल जोतना, चाहे दूकानदारी करना, चाहे कारखाने का काम करना, चाहे सरकारी या रेल की नौकरी करना, सब के लिये पढने लिखने की जरूरत है नहीं तो फिर कोई पूछना तो दूर तुम्हारे पास भी नहीं लगावेगा।"

दादाजी का उपदेश सुनकर हमें होश आया और उस दिन से हमको वास्तविक यह मालूम हुआ कि पहिले मदरसों के बिना ही हमारे दादाजी ने एक भी किताब न पढ़कर कैसे अपना जीवन आराम से गुजारा और हम क्यों बिना पढ़े लिखे दुनियां में कुछ काम नहीं कर सकते।

"जगजी मताप."

# जैन आगेवानो! क्यारे जागशो?

**હિંદના સાચા ખેરખાંહ લોર્ડ હાર્ડીજની મુદ્દત આવતા માર્ચમાં પુરી થાય છે, માટે શું અર્જુનને છોડાવવા પ્રયત્ન નથી કરવો?**

भवतीष्टं सतक्रिययानिष्टं तद्विपरीतया

ઉત્તમ પુરૂષાર્થ કરવાથી ઉત્તમ ફળ મળે છે અને અધમ પુરૂષાર્થ કરવાથી અનિષ્ટ ફળ મળે છે. શુક્રનીતિ.

" आरंभे शूराः! હજુ આ **ભારતવર્ષની અધમ દશા** કેમ રહી છે; હીંદુસ્તાનમાં હુન્નર ઉદ્યોગ કેમ પગભર થતા નથી, આર્યાવર્તમાં અનેક કંપનીઓ કેમ ભાંગી પડે છે, ભરતક્ષેત્રના વ્યાપારીઓ અને કંપનીઓ કેમ સારો નફો કાઢી શકતી નથી, આર્યોના ઉગતા હુન્નરો કેમ રસાતળ જાય છે, સ્વદેશી ચળવળ, આજે કેમ નરમ પડતી દૃષ્ટિગોચર થાય છે? વીસમી સદીમાં સમાજ હિતાર્થે ઉદ્ભવી રહેલ જ્ઞાતિપરિષદો, સંમેલનો, કોનફરન્સો કે કોમી ઉત્કર્ષ ઇચ્છુક મંડળોના અતુલ ઉપદ્રવ અને અસ્તિત્વ છતાં જ્ઞાતિઓનું અને આર્ય તત્વનું નિકંદન કાઢનાર આર્યન બ્રધરહુડ કેમ જન્મ્યું? વખતો વખત કોનફરન્સોમાં થતી પૈસાની બરબાદી, કંકનો કચ્ચરઘાણ, અને બળાખાઓનો ભારી કોલાહલ છતાં અનેક કષ્ટ અને પાયમાલી અરે! મનુષ્યોને મનુષ્યત્વમાંથી નષ્ટ કરી અધમ દશાએ પહોંચાડનારા રીત રિવાજો કેમ નષ્ટ નથી થતા? આવી અનેક બાબતો પરત્વેનું છુપું અને ખરું સત્ય તપાસવામાં આવે તો માલુમ પડશે કે आरंभे शूराः! બની પાછળથી સતત્ ખંતથી પ્રયાસ વગરના અને આત્મિક શ્રદ્ધા વગરનાઓજ, ભરડી જવામાં નંબર વન; ઓલી પાળવામાં કુસકા જેવા, " ચડ **જા બેટા શૂળીએ, અલ્લા ભલા કરેગા.**" એવી આંતરિક ઇચ્છાવાળા, 'કહેના સો કરના નહિ, સુખશે ભયે લબાડ' જેવી ધાનતવાળા **"નાસ્તેકી આગુ ઔર ભાગતેકી પીછુ"** જેવા બ્હીકણબિલાડા મનુષ્યોએ ભારતવર્ષની, દરેક સમાજોની અને દેશભક્તોની દુર્દશા કરી છે. એમ કોણ ના કહી શકશે? આવીજ રીતે **વીસમી સદીના જૈન ઈતિહાસમાં કાળો** ડાઘ લગાડનાર જેપુર નરેશના એક કૃત્ય તરફ વળીએ. નિઃસ્વાર્થી, સ્વદેશહિતૈષી **પં. અર્જુનલાલ** સેઠી બી. એ. માટે ગયા વર્ષમાં સમાજે સભાઓ, તારો વગેરે વગેરે અનેક પ્રકારના જોરશોરથી ખુબ ઉહાપોહ મચાવ્યો હતો, એ સવાલને એક કોમી નહિ પણ એક હિંદુસ્તાનના સવાલ તરીકે આગળ કર્યો હતો અને તેનો ખાસ કરીને જૈન સમુદાયના કંઇ કેટલાક શિક્ષિત ગ્રેજ્યુએટોએ અને સંભાવિત શ્રીમાનોએ અગ્રગણ્ય ભાગ ભજવ્યો હતો, તે વખતની જૈનોની ઉલટ જોઇ સામાજિક પત્રકારોએ પણ બ્રિટિશ ગવર્નમેંટનું લક્ષ ખેંચ્યું હતું, તે વખતે કોઇપણ સમાજહિતૈષીના હૃદયમાં એવું થયા વગર નહિ રહ્યું હશે કે પંથોથી વિભક્ત થયેલો જૈનસમાજ અન્યાય વગર રીબાતા નિસ્વાર્થી માટે અટુટ પ્રયાસો કરશેજ અને છેવટે એવું પણ બહાર આવ્યું હતું કે એ સવાલ ધારાસભામાં કે પાર્લામેંટમાં પુછાવાનો છે.! અને વળી અંતિમ એક **ડેપ્યુટેશન** જયપુરનરેશ અને નામદાર વાઇસરોય લોર્ડ હાર્ડીન્જની પાસે લઇ જવાના ભણકારા સંભળાતા હતા, પરંતુ સત્ હજાર અફસોસ છે કે છેલ્લા એ ચાર મહીના થયાં તો જાણે आरंभेशूरा ની માફક કંઇ બન્યુંજ ના હોય તેમ પત્રકારો કે આગેવાનો જાણે કુંભકર્ણની નિંદ્રામાં કેમ ન સુતા હોય તેમ સુમસામ થઇ ગયા છે!!!

અહા! ભાવનામાં કેવું મહાન પરિવર્તન, કેવું શુદ્ર મનોબળ!! કેવું ઐક્યનું સ્વરૂપ, કેવું

સ્વજાતિય અભિમાન ! કેવો માતૃપ્રેમ ! જૈન સમાજની આવી અધમાધમ વર્તણુપર છે કંઇ ફીટકાર(!) હે જૈન શાસનના અધિષ્ઠાતાઓ ! તમારા ક્ષેત્રમાં આવા આરંભેશૂરા પૂત્રો કેમ જન્મે છે ! હે ભારતી ! આવા બેવકુફ પુત્રોને ત્હારા ઘરમાં કેમ સ્થાન આપે છે ! હે કળીકાળ સર્વજ્ઞ વિભુતિઓ, કેમ શાંતવન ધરી રહ્યા છો ! જગાડો જગાડો !! ગુરૂ મહાવીરના ઉપદેષ્ટાઓ **વીરના વીર કેશરીઓને** જગાડો ! અને કહો કે હિંદના સાચા હિતૈષી નામદાર **લોર્ડ હાર્ડીંજની** મુદત પુરી થવાનો વખત પાસે આવતો જાય છે અને ઠેકઠેકાણેથી માનપાનના ભણકારા સંભળાય છે. આવા ન્યાયી, પ્રજાવાત્સલ્ય ધરાવનારા બીજા વોઇસરોય આવશે કે કેમ અને એઓ શ્રી જેવો ન્યાય ભારતવર્ષને મળશે કે કેમ, તેને માટે પત્રકારો ચિંતા બતાવે છે, આગેવાનો અધિપ બની **મુદતમાં વધારો કરવા માંગણી કરે છે,** તોપણી જૈન સમાજના શુભેચ્છકો ! તમે હજુ શું વિચાર કરો છો ? શું વાદવિજેતા ! "સત્યવાદી"ની માફક સ્વપનાથી દોષિત છે એવું કંઇ નથી જાણ્યુંને ? કે કોઇ ગુપ્તચરે બાતમી તો નથી આપીને કે ભારતવર્ષને એક આદર્શ દેશ બનાવવાની ખરા અંતઃકરણથી મહત્વાકાંક્ષાવાળા શ્રીમાન લોર્ડહાર્ડીંજથી આપણને અન્યાય થરોજ છે શું? આટલા બધા **ધબોધબ ઢાંકણાં કેમ દેવાઇ ગયા છે ?** કે કોઈ માંહોમાંહેના પક્ષો કે કુસંપે તમારી વૃત્તિમાં તો ફેરફાર નથી કર્યોને ? જૈનોના ત્રણે ફીરકા એકત્ર કરી લાડીઓના મંડળની વાતો કરી કેટલાક ગરીબોની જીંદગીના હક્કને લુંટી લેનારા એવા ઐક્યના હીમાયતીઓ આવે વખતે ક્યાં ભરાઇ બેઠા છે ? શું ઐક્યની વાતો આવા સ્વાર્થ માટેજ કરવા માંગો છો ? તમારી ઐક્યતાનો ભીનાર આજ કે બીજે ? સભાઓમાં ઠરાવોને અનુમોદન આપનારા આજે ક્યાં ભરાયા છે ! લાંબા લાંબા લેકચરો અને છાપાઓ હીમાયત કરી " સુધરો ઐક્ય કરો, નહીતો જાહનમમાં પડો " એવું કહેનારા આજે કેમ જણાતા નથી ? જૈન સમાજના **વકીલો** અને **બેરીસ્ટરો** એજ ચર્ચામાં અગ્રગણ્ય ભાગ ભજવનારાઓ ક્યાં સંતાઇ બેઠા છે ? શું શ્રીમાનોના બળ વગર તમારાથી કંઇ વળે તેમ છેજ નહી ? શું સત્યાગ્રહી **લો. મા. ગાંધી** જેવા કોઇ નેતા ડેપ્યુટેશન લઇ જવા બહાર નહીંજ આવશે !!! એ માટેજ નીમાયેલ મુંબાઇના વિદ્વાનો અને કાયદાશાસ્ત્રીઓ હજુ શું વિચાર ચલાવે છે ! કોઇ કોમી કુસંપના પ્રશ્નથી ઘેરાયલા વાદળે કરીને તમારી ભાવનાઓ પલટાઇ તો નથી ગઇ! **" વખત થોડો ને વેશ ભારી "** ડેપ્યુટેશન લઇ જવું હોયતો શું હવે ઢીલ કરવી જોઇએ છે ? જુના ગોળ કરતાં નવો ગોળ કોણ કહેશે કે વ્યાધીમાં હીતકર થઇ પડશે! જેના હાથમાં આપણી નાડ આવી હોય તેની પાસે અને જે આપણા કુટુંબ-દેશના વૈદ હોય તેની પાસે શા માટે ખંત રાખી દવા ન કરવી ! વળી અણુજાણ્યા વૈદના હાથમાં આપણી નાડ આવે ત્યારે કે ? ડેપ્યુટેશન લઇ જતા થતા ખરચ માટે માથું ખંજવાળતા હોતો એક ફંડ કરો (જે ફંડ 'જૈન મિત્ર' દ્વારા ખુલેલું પણ છે) અને તેમાં પણ જો હાલ સીલક ન હોય તો શું આપણા જેવાઓ સો બસો પ્રેમીહૃદયો એ બોજો ન ઉંચકી શકે ? શું બન્ધુ અર્જુન તરફ પ્રેમના પાયા પાડી બનાવનારા સર્વે મનુષ્યો ભીખારી-ભુખેમરતા-ગરીબ અવસ્થાના છે ? એ અપૂર્વ પ્રેમનો દાવો ધરાવનારા શું ટુકડામાંથી ટુકડો નહિ આપશે ? એ મનાયજ નહિ કોઇ આગેવાન બની બહાર આવો ! તમારા હક-

યમાં ખરા અંતઃકરણથી લાગણી હોય, તમારો એ બંધુ પ્રત્યે નિસ્વાર્થ પ્રેમ હોય, તમે ખરૂં અહિંસા પરમો ધર્મઃ . સૂત્ર સમજ્યા હો, તમે એક જૈન તરીકેનો દાવો ધરાવતા હો તો ન્યાય મેળવવા પ્રતિજ્ઞા કરો ? ડેપ્યુટેશન લઇ જવા સતત્ પ્રયાસ આદરો અને તે ઉભું ન થાય ત્યાં સુધી ટંઇ વ્રત રાખો ? સમાજહિતેચ્છુઓ ! આવી અધમ ગુલામીથી મુક્ત કરાવો નહિ તો ખરેખર જૈન સમાજમાં થયેલા તમારા જન્મિતને ધિક્કાર છે ! ! ! એક શ્રીમાન પાસે ભિક્ષા ન માંગો, સેંકડો ગરીબોની પ્રેમાળ લાગણી તરફ નજર કરો. મલીન અંતરના એક શ્રીમાન પાસેથી યુક્તિ પ્રયુક્તિ પૈસા કઢાવવા અને ડેપ્યુટેશન લઇ જવા કાલાવાલા મા કરગરો, તમારી ભાવનાઓ મલીન થશે, તમારૂં કાય• મહેનત અફળ જશે. પરંતુ ગરીબોના સાચા જિગરની–હૃદયની દુવા હજારો ઘણો લાભ આપી શકશે. જો કોઇ આગેવાનો ડરપોક બની બહાર પડતા ખંચકાતા હોયતો આપણા કાયદા• શાસ્ત્રીઓ અને શિક્ષિતો-આગાડી પડતા ભાગ લેનારાઓનું એક પ્રતિનિધિ મંડળ બનાવી લોર્ડ હાર્ડીંજની સેવામાં ડેપ્યુટેશન લઇ જવા ખચ્ચીત ઉદ્‌ભવો. તે માટે ધારાશાસ્ત્રી-ઓને કાયદાનો કોરડો આડે આવતો હોય તેમજ કોઇપણ પ્રકારની આંટીઘુંટી લાગતી હોય તો ધારાસભામાં જાણીતા લોક-પ્રતિનિધીઓ. સુરેન્દ્રનાથ બેનરજી, મદન• મોહન માળવીયા, સર નારાયણ ગણેશ ચંદા• વરકર, અલીઇમામ વગેરે લોકપ્રતિનિધીઓની સહાય–સલાહ લ્યો અને બને તો ડેપ્યુટેશનમાં સાથે રાખો, દરેક પ્રતિષ્ઠિત પત્રકારોએ એ સવાલ ચર્ચ્યો, છતાં ધારાસભાના લોકનાયકોનું લક્ષ એ બાબત કેમ વળ્યું નથી? ધારાસભામાં સવાલ કેમ પૂછાયો નથી ! જાતોજાત મળી એઓના લક્ષમાં આ વાત સત્યપણે ઉતારો. ઉદ્યમી બનો, ખંત રાખો અને કુંભકર્ણની નિદ્રાનો ત્યાગ કરો નહિ તો કોઇએ સત્યજ કહ્યું છે તેમ—

## નિદ્રા હા! મૃત્યુ લેખાતી! ને મૃત્યુ નિદ્રા!

ક્યાં છે એ સ્વદેશ અને હાલના જયપુર નરેશના વંશી મહારાણા પ્રતાપનો ઉત્કર્ષ ઇચ્છનાર 'ભામાશા' જેવા માતૃભક્તો! ક્યાં છે સ્વ. 'માણેક' જેવા મનોભાવી અને કાર્ય આરોપનારા શ્રીમાનો! ક્યાં છે સંઘમાંના એક પણ મનુહૃદયને દુઃખ થતા તેની સહાય કરનારા–આગતાસ્વાગતામાં નિશદીન રચીપચી રહેનારા, તેમાં પોતાનું શ્રેય માનનારા, સુખે-સુખી દુઃખે દુઃખી થનારા સંઘવીઓ ! ક્યાં ગયા આલમશાહ-અલાઉદ્દીન બાદશાહ જેવા• ના ગર્વને અને તેમના ધર્મમાં લીન રાખો અને ચેતન નામના બ્રાહ્મણોનો મદ ઉતારનાર મહાસેનસ્વામી ! ક્યાં ગયા એ ભોજની સભામાં હંસની માફક દીપી રહેલા અને વિદ્યા• માં સિંહની માફક ગર્જના જેવા શોભતા મયુર અને બાણનો ગર્વ ઉતારનાર શ્રીમદ્ માનતુ-ગાચાર્ય ! ક્યાં ગયા એ ચતુર્માસના વ્રત ધારી રાજેશ્રી કુમારપાળના દુશ્મન સિકં-દર બાદશાહને સુતેલા પલંગ સહ લાવી મારી મંગાવી, પ્રતિ વર્ષે છ મહીના જીવ• દયાનું ફરમાન તેમના રાજ્યમાં પાળવા નક્કી કરાવી રાજેશ્રી કુમારપાળને અનેક વિપત્તિઓ• માંથી મુક્ત કરનાર કળીકાળ સર્વજ્ઞ શ્રીમદ્ હેમચંદ્રાચાર્ય ક્યાં છે ! આવો આવો, સ-માજ ઉદ્ધારક, પરદુઃખ ભંજન, અહિંસા પર-મો ધર્મ: નામના મંત્રને દુનિયાપર પ્રસરાવ-નારા, તેનું રહસ્ય સમજાવી અનેકોને ભવા-બ્ધિમાંથી મુક્ત કરનારી હે મહાન વિભૂતિ• ઓ! હવે છેલ્લી પાર્થના તમારીજ છે. 'બાલ' કવી પણ સત્યજ કહે છે કે,–

કહો ક્યાં જઇ કરવી, અરે ફર્યાદ દીલ-દર્દની;
ખોળી વળ્યો સહુ ખલ્ક પણ અદાલત
ન દીઠી ઇન્સાફની.
નહિ રાહ કે ફરિયાદ કોઇ કરવા-સુણવા
અહીં કાજી મળે,–
**પ્રસર્યું બધે અંધેર, જહીં શયતાનના**
**પાશા ફરે.**

ચિંતિત હૃદય- 'છગન'

